हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला १६६

नव्वाब खानखानाकृतं

# खेटकौतुकम्

'भावबोधिनी' हिन्दीटीकासहितम्

चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस
वाराणसी

॥ श्रीः ॥

हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला

१६६

नव्वाब खानखानाकृतं

# खेटकौतुकम्

'भावबोधिनी' हिन्दीटीकासहितम्

टीकाकारः-

पं० दीनानाथ झा ज्योतिषाचार्यः

चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-१

१९८३

# भूमिका

यवन-शासन काल में ज्यौतिर्विद् नव्वाब खानखाना दैवज्ञ शिरोमणि कहे जाते थे। विशेषतया नव्वाब साहब ज्यौतिष फलादेश में अति निष्णात थे। इसका प्रमाण उनका रचित यह प्रस्तुत ग्रन्थ ही है। यद्यपि यह अत्यन्त लघु है फिर भी इस 'खेटकौतुक' नामक ग्रन्थ का भावफल और राजयोग प्रकरण समस्त जातक ग्रन्थों का सारभाग ही समझना चाहिये। इसमें उर्दू के शब्द मिश्रित होने के कारण सर्व साधारण लोग इससे पूर्ण लाभ नहीं प्राप्त करते थे अत एव इन कठिनाइयों को दूर करने के लिये हमने इसकी 'भावबोधिनी' नामक हिन्दी टीका करके उसके प्रकाशन का सर्वाधिकार-विश्वविख्यात चौखम्बा संस्कृत सीरीज के अध्यक्ष बाबू श्री जयकृष्णदासजी को दे दिया है। यदि इससे जन साधारण का कुछ भी लाभ हुआ तो मैं अपने श्रम को सफल समझूँगा।

गङ्गादशहरा<br>
वि० सं० २००१

विद्वज्जनानुचरः<br>
श्री दीनानाथ झा

श्रीगणेशाय नमः

# खेटकौतुकम्

## 'भावबोधिनी' भाषाटीकासहितम्

मङ्गलाचरणम्

यत्पदपङ्कजरेणोः प्रसादमासाद्य सर्वभुवनेषु ।
प्रणमामीष्टसुमूर्ति तामहममराः प्रभुत्वमपि यान्ति ॥

जिन इष्टदेव के चरण कमल की धूलि की कृपा से देवता लोग समस्त भुवन के स्वामित्व को प्राप्त करते हैं, उन अपने इष्टदेव की सुन्दर मूर्ति को मैं प्रणाम करता हूं ॥ १ ॥

फारसीयपदमिश्रतग्रन्थाः खलु पण्डितैः कृताः पूर्वैः ।
सम्प्राप्य तत्पदपथं करवाणि खेटकौतुकं पद्यैः ॥२॥

पूर्वाचार्यों ने फारसी शब्दों से मिला हुआ संस्कृत पद्यों में विविध प्रकार के ग्रन्थों का निर्माण किया है। मैं (खानखाना नब्वाब) भी उन्हीं के चरणपथ का अवलम्बन करके उसी तरह फारसी से मिले हुए संस्कृत श्लोकों में 'खेटकौतुक' नामक ग्रन्थ की रचना करता हूं ॥ २ ॥

## अथ सूर्यफलम्

तत्र लग्नगतसूर्यफलम्—

लग्नगः सम्शखेटस्तदा लागरः
कामिनीदूषितो दुष्प्रजो वै यदा ।
पण्यरामारतो राशिमीजान्गतो
मानहीनोथ हीर्वी विदृष्टिः पुमान् ॥ ३ ॥

यदि लग्न में सूर्य हो तो वह मनुष्य दुर्बल शरीर वाला, स्त्री से अपमानित, दुर्जन सन्तानवाला तथा बाजार और बगीचे में भ्रमण करने वाला होता है। एवं यदि नीचराशि (तुला) का सूर्य लग्न में हो तो आदर से हीन, ईर्ष्यायुक्त और दुष्ट दृष्टि वाला होता है ॥ ३ ॥

अथ द्वितीयभावगतसूर्यफलम्—

यदा चश्मखाने भवेदाफताव-
स्तदा ज्ञानहीनोऽथ गुस्सर्व मुद्दाम् ।
सदा तङ्गदिलशख्तगो द्रव्यहीनः
कुवेषो गदा स्याद्बेहोशो दिवासाम् ॥ ४ ॥

यदि जन्मलग्न से द्वितीय भाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य ज्ञानहीन ( मूर्ख ), क्रोधी, विरोध करनेवाला, हमेशा तंगदिल ( चिड़चिड़े स्वभाव वाला ), कृपण, दरिद्र, विरूप, रोगी और बेहोश ( विस्मरण शक्ति वाला ) होता है ॥ ४ ॥

अथ तृतीयभावगतसूर्यफलम्—

यदा सम्शखेटस्तृतीयस्थितो
नेककर्दानिरोगो हि शीरींसखुन ।
सदा मोदते रम्यसीमन्तिनीभिः
सवारो धनाढ्यो हि निःकोपशत्रु ॥ ५ ॥

यदि जन्मकालसे तृतीय भाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य यशस्वी, मितव्ययी, रोगरहित हृष्ट-पुष्ट शरीर वाला, मधुर-भाषी, सर्वदा सुन्दरी स्त्रियों के संग विहार करने वाला, सवारी पर चलने वाला, धनवान् तथा शान्त स्वभाव वाला (क्रोधरहित) होता है ॥५॥

अथ चतुर्थभावगतसूर्यफलम्—

यदा मादरागारगः सम्शखेटः
सुखी नो हि शंसः परेशानकः स्यात् ।

सदा म्लानचित्तोथ वेश्यारतो वा
तथा जायते बेखुशी हिर्जगर्द्दः ॥ ६ ॥

यदि जन्मलग्न से चतुर्थ स्थान में सूर्य हो तो वह मनुष्य सुख से रहित सर्वदा सन्देह करनेवाला, दुःखी चित्त से युक्त, मलिन स्वभाव वाला, वेश्यागामी, शत्रु से युक्त, आनन्द से हीन और हिर्जगर्द (पागल की तरह घूमने वाला ) होता है ॥ ६ ॥

अथ पञ्चमभावगतसूर्यफलम्—

अक्लखाने यदा शम्शखेटस्तदा
मानवो मानहीनः सदा जाहिलः ।
स्वल्पसङ्ग्प्रजश्चौर्यचिन्ताधियुग्
गुस्स्वरो धर्मकार्ये सदा काहिलः ॥ ७ ॥

यदि जन्मलग्न से पञ्चम भाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य मानहीन, मूर्ख, अल्प सन्तान वाला, चोरी करनेवाला, रोगी, क्रोधी और धर्मकार्य से विमुख रहने वाला होता है ॥७ ॥

अथ षष्ठभावगतसूर्यफलम्—

यदा मर्जखाने भवेदाफताबो
जलीलो गनी खूबरोहं अवाचः ।
सदा मातृपक्षोद्धृतस्यायलब्धि-
र्निरोगोनरः शत्रुमर्द्दी तदा स्यात् ॥ ८ ॥

यदि जन्मलग्न से षष्ठभाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य धनवान्, विजयी, सुन्दर, मितभाषी, मातृपक्ष (नाना के घर) से धन-लाभ करने वाला, नीरोग और शत्रु को पराजित करनेवाला होता है ।८॥

अथ सप्तमभावगतसूर्यफलम्—

यदा सम्शखेटः स्मरस्थानग-
श्चिन्तया व्याकुलो ना भवेत्कामुकः ।

सदा क्षीयते कामिनीभिर्महा-
वञ्चको युद्धभूमौ चलोजम्बरः ॥ ९ ॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम स्थान में सूर्य हो तो वह मनुष्य चिन्ता से व्याकुल, कामी, स्त्री से विजित, ठगनेवाला और संग्राम में विजय प्राप्त करने वाला होता है ॥ ९ ॥

अथ अष्टमभावगतसूर्यफलम्—

यदा सम्शखेटो भवेन्मौतखाने
मुशाफिर्विशे क्षुत्तृषापीडितो हि।
सदोद्योगहीनो महालागरः
स्वीयदेशं विहायान्यदेशाटनःस्यात् ॥१०॥

यदि जन्मलग्न से अष्टम भावमें सूर्य हो तो वह मनुष्य परदेश में भूख-प्यास से दुःख भोगने वाला, अत्यन्त दुर्बल और अपने देश को छोड़कर अन्य देश में भ्रमण करने वाला होता है ॥१०॥

अथ नवमभावगतसूर्यफलम्—

रवौ वेषखाने प्रसिद्धः सुखी
मानवश्चान्यवित्तैरलं शोभते।
विघ्नवृन्दैर्युतो मातृपक्षात्सुखं नो
धनाढ्यो यदा जायते वोच्चगः ॥ ११ ॥

यदि जन्मलग्न से नवम भावमें सूर्य हो तो वह मनुष्य जगत प्रसिद्ध (विख्यात), सुखी, दूसरे के धन से आनन्द करने वाला होता है, किन्तु नाना विघ्नों से युक्त रहता है तथा मातृपक्ष (नाना के घर) से सुख नहीं होता। यदि अपनी उच्चराशि ( मेष ) से सूर्य नवम भाव में हो तो वह मनुष्य धनवान होता है ॥११॥

अथ दशमभावगतसूर्यफलम्—

रवौ शाहखाने धनाढ्यो वफार-
स्तदा मोदते वाजिवृन्दैः सुखी च।

महीपान्तिको नेककिर्दा सुशीलो
जमीले पितुः सौख्यमल्पं भवेद्वै ॥ १२ ॥

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य धनवान्, सुशील, सुखी, घोड़े पर चढ़ने वाला, राजा के समीप बैठने वाला, इमानदार, नामवर और कम खर्च करने वाला होता है। यदि सूर्य नीच राशि (तुला) का होकर दशम भाव में हो तो पिता से अल्प सुख पाता है ॥ १२ ॥

अथ एकादशभावगतसूर्यफलम्—

यदा याफ्तिखाने भवेत्सम्शखेटः
सुवेषो धनी वाहनाढ्योऽल्पशीलः ।
सुयोषः शुभौकाः सिपाही सलाही
सविर्गीतगाने सुनेत्रोऽपि शिर्दार ॥ १३ ॥

यदि जन्मलग्न से एकादश स्थान में सूर्य हो तो वह मनुष्य धनवान्, रूपवान्, वाहनों से युक्त, क्षुद्र स्वभाववाला, सुन्दरी स्त्री को रखने वाला, पक्का मकान वाला, सिपाही रखने वाला, मन्त्री से युक्त रहने वाला, गान विद्या में प्रेम रखने वाला, सुन्दर नेत्र-वाला और लोकनायक बनकर रहता है ॥ १३ ॥

अथ द्वादशभावगतसूर्यफलम्—

यदा खर्चखाने भवेत्सम्शखेट-
स्तदा कम्ननिर्मानहीनो नरःस्यात् ।
अहल्खर्चकः सत्क्रियो वा शरार-
त्पनाहः सदा पीड्यतेऽङ्गेषु रोगैः ॥ १४ ॥

यदि जन्मलग्न से द्वादश स्थान में सूर्य हो तो वह मनुष्य नेत्र से कमजोर और मानरहित होता है तथा व्यर्थ खर्च करने वाला,

उत्तम कार्य करनेवाला, व्यर्थ विवाद करनेवाला, शत्रुओं की रक्षा करने वाला और सदा रोग से पीड़ित रहता है ॥ १४ ॥

इति तन्वादिभावगतसूर्यफलम् ॥ १ ॥

---

## अथ चन्द्रफलम् ।

तत्र लग्नगतचन्द्रफलम्—

जवक गार्यदाङ्गगस्तवङ्गरः सुरूपवान् ।
सुधीः सुखी नरोभवेद्विलोमगश्च तत्र हि ॥ १५ ॥

यदि जन्मलग्न में वली चन्द्रमा हो तो वह मनुष्य धनवान्, रूपवान्, सुधी (पण्डित), सुखी और गुणवान् होता है। यदि चन्द्रमा शत्रु या नीच गृह में हो तो अशुभ फलदायक होता है ।१५।

अथ द्वितीयभावगतचन्द्रफलम्—

कमर्यदा धनालये धनी दमी प्रियंवदः ।
वि॒षको नरो भवेद्वलान्वितो यकी नरः ॥ १६ ॥

यदि लग्न से द्वितीय भाव में चन्द्रमा हो तो वह मनुष्य धनी, शत्रु को दमन करने वाला, मीठी बोली बोलने वाला और सबको प्रसन्न करने वाला होता है। यदि चन्द्रमा वलवान् हो तो मनुष्य वलवान् और विश्वासी होता है ॥ १६ ॥

कर्मविलाधशालये नरो हि वा मुरौवतः ।
सदा वली च सौविरः सुकर्मकृद्यदा भवेत् ॥ १७ ॥

यदि जन्मलग्न से तृतीय स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य प्रभावशाली, वलवान्, सन्तोषी और उत्तम कार्य करनेवाला होता है ॥ १७ ॥

अथ चतुर्थभावगतचन्द्रफलम्—

कमर्यदाम्बुगेहः सखो मुकर्रवः प्रभुः ।
भवेन्नरश्च मज्लिसीतदा वुधः सुभाग्यवान् ॥ १८ ॥

यदि जन्मलग्न से चतुर्थ स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य दानी प्रभावशाली, पुण्य करने वाला, राजा या तत्समान, तथा मलिन चित्तवाला, विद्वान् और भाग्यशाली होता है ॥ १८ ॥

अथ पञ्चमभावगतचन्द्रफलम्—

कमर्यदेन्नगेहगः स गुल्फरू भवेन्नरः।
वलान्वितो हि पादकी नदिल्पिशमंकानगः ॥ १९ ॥

यदि जन्मलग्न से पञ्चम स्थान में चन्द्रमा हो तो वह मनुष्य विशेष तेजयुक्त शरीर वाला, वलवान्, सवारी पर चलने वाला, सावधान चित्तवाला, सुशील और लज्जावान् होता है ॥ १९ ॥

अथ षष्ठभावगतचन्द्रफलम्—

काललो विपक्षपक्षपीडितो हि वद्शकल्।
लागरः कमर्भवेद्रिपौ यदा नरः सरुक् ॥ २० ॥

यदि जन्मलग्न से षष्ठ स्थान में चन्द्रमा हो तो वह मनुष्य सर्वदा शत्रु और रोग से पीड़ित, कुरूप, दुर्बल शरीर वाला और रोग युक्त होता है ॥ २० ॥

अथ सप्तमभावगतचन्द्रफलम्—

जन्मकामगः कमर्यदा भवेन्नरो भृशम्।
गुल्फरू यशी गनी यशः करोत्यहर्निशम् ॥ २१ ॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य अति रूपवान्, नीरोग, यशस्वी और धनवान् होता है।

अथ अष्ठमभावगतचन्द्रफलम्—

उमर्गृहे कमर्यदा नरो भवेत्सदाऽऽमयी।
बहिर्जगुर्द गुस्सवर्व देशमुक् च निर्द्दयी ॥ २२ ॥

यदिजन्मलग्न से अष्टम स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य रोगी, व्यर्थ (निष्प्रयोजन) घूमने वाला, क्रोधी, निर्दयी, तथा अपने देश

को त्याग करने वाला होता है ॥ २२ ॥

अथ नवमभावगतचन्द्रफलम्—

नशीबखानगः कमर्मुईशसंज्ञकं नरम् ।
मुतम्मविल्च आमिलं सिकम्युकं करोति वै ॥२३॥

यदि जन्मलग्न से नवम स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य देवता के समान तेजस्वी, धनवान्, ईश्वरभक्ति में रत और सवारियों पर चढ़ने वाला होता है ॥ २३ ॥

अथ दशमभावगतचन्द्रफलम्—

कमर्यदा गृहाश्रितो हि हम्जवारकं नरम् ।
तवङ्गरं च क़ामिलं करोति वै च साविरम् ॥२४॥

यदि जन्मलग्न से दशम स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य पिता का आज्ञाकारी, परिवार का भरण-पोषण करने वाला, लक्ष्मीवान्, बुद्धिमानों में श्रेष्ठ, सुशील और सन्तोषी होता है ॥ २४ ॥

अथ एकादशभावगतचन्द्रफलम्—

धनाधिपश्च खूबरू सखो सुबुद्धिपुङ्गरः ।
शिरीसखुन् विदूषको भवेद्यदा कमर्भवे ॥२५॥

यदि जन्मलग्न से एकादश स्थान में चन्द्रमा हो तो मनुष्य धनाढ्य, मनोहर कान्तिमान्, दानी, बुद्धिमान्, मधुरभाषी और निदुंष्ट कार्य करने वाला होता है ॥ २५ ॥

अथ द्वादशभावगतचन्द्रफलम्—

व्ययालये कमर्यदा भवेत्किरीह चश्मखन् ।
विरोधनश्च खिश्मनाप्यकीर्तिमान् हि उष्ट्रघः ॥२६॥

जिसके जन्मकाल से द्वादश स्थान में चन्द्रमा हो वह मनुष्य नेत्ररोग से युक्त रहने वाला, व्यर्थ विरोध करने वाला, अपव्ययी,

बुरे स्वभाव वाला, कुकर्म करनेवाला तथा निन्दित सवारी पर चढ़ने वाला होता है ॥ २६ ॥

इति तन्वादिभावगतचन्द्रफलम् ॥ २ ॥

---

## अथ मङ्गलफलम्

### तत्र लग्नगतमङ्गलफलम्—

यदि भवति मिरीखो लग्नगः खिश्मनाक्स्या-
द्रुधिरप्रभवरोगैः पीडितो मुफ्लिसश्च ।
सकलजनविरोधी हासिलो लागरो ना
जनुषि खलु वियोगो दारपुत्रैर्हमेशः ॥२७॥

यदि लग्न में मङ्गल हो तो मनुष्य जनसमुदायों से झगड़ा करने वाला, रक्तविकार से होने वाले रोगों से पीड़ित रहने वाला, व्यर्थ में समय को बिताने वाला, सबका विरोध करने वाला, दुर्बल शरीर वाला और सर्वदा स्त्री-पुत्र से पृथक् रहने वाला होता है ॥ २७ ॥

### अथ द्वितीयभावगतमङ्गलफलम्—

यदि भवति मिरीखश्चश्मखाने बहोशः
सुतधनसुखदारैर्वर्जितः शूरगः स्यात् ।
नसनयमुतफक्किर्हीनशक्तिर्वदर्दः
खलजनसमबुद्धिर्मानवः कर्जदारः ॥ २८ ॥

यदि जन्म लग्न से द्वितीय स्थान में मङ्गल हो तो मनुष्य बेढङ्गा ( बेवकूफ ) स्त्री, पुत्र तथा सुख–सम्पत्ति से हीन, संग्राम-प्रिय, सदा चिन्ता से युक्त, कुरूपवान्, दुर्बल, निर्दयी, दुर्बुद्धि और ऋण लेने में बहादुर होता है ॥ २८ ॥

अथ तृतीयभावगतमङ्गलम्—

जरशुतुरजवाहिर्रत्नतम्बूकनातैः
सहजविमतिरोगैः संयुतोऽसंयुतश्च ।
यदि भवति मिरोखाः खूबरो वा मुखैइल्-
वजरफिवरसंज्ञः स्याद्बिरादर्गृहे ना ॥२९॥

यदि जन्मलग्न से तृतीय स्थान में मङ्गल हो तो मनुष्य धनी होता है। ऊँट, जवाहरात, रत्न, तम्बू, कनात आदि रखने वाला होता है तथा सर्व प्रकार के रोग से मुक्त रहता है एवं प्रभावशाली, रूपवान् और धनवृद्धि करने वाला होता है ॥ २९ ॥

अथ चतुर्थभावगतमङ्गलफलम्—

पदकरजविराड्वै नो तनूत्थं सुखं च
समरधरधरायां धैर्ययुन्धी धनीनः ।
खरयुशनक बेदर्द कर्जमन्दो हमेशः
प्रभवति च मिरीखो दोस्तखाने नरश्चेत् ॥३०॥

यदि जन्मलग्न से चतुर्थ भाव में मङ्गल हो तो मनुष्य लम्बे-लम्बे हाथ-पैर वाला, शारीरिक सुख से रहित, संग्रामभूमि में धैर्य धारण करने वाला, सम्पत्तिहीन, बलिष्ठ, कठोर हृदय वाला और सर्वदा कर्ज लेने वाला होता है ॥ ३० ॥

अथ पञ्चमभावगतमङ्गलफलम्

कमफहमतदाना अक्लखाने मिरीखः
पिशरजरवजीर न्नेस्तदरखानये स्यात् ।
अनिलकफजरोगैर्व्याकुलो बेमुरौवत्
गुसवर बद-अक्लश्चोदरव्याधियुक्स्यात् ॥३१॥

यदि जन्मलग्न से पञ्चम स्थान में मङ्गल हो तो मनुष्य अल्प बोलने वाला, बुद्धिहीन, धन, पुत्र तथा उत्तम जीविका के सुख से रहित, कफ-वायु जनित रोग से व्यथित, दुःखशील, क्रोधी और पेट के रोग से पीड़ित होता है ॥ ३१ ॥

अथ षष्ठभावगतमङ्गलफलम्—

रिपुजनपरिहन्ता खूबरो हुस्नवान् स्या-
ज्जशनजरजलालैर्युङ्नहेवानजातः ।
यदि भवति मिरीखो मर्जखाने कदर्दान्
कृतकुलजननोखो मातृपक्षे कुठारः ॥ ३२ ॥

यदि जन्मलग्न से षष्ठ भाव में मङ्गल हो तो वह मनुष्य शत्रु को पराजित करने वाला, सुन्दर स्वरूप वाला, कोई ऐब (दोष) से युक्त, धनादि सुख से पूर्ण, सभी का सत्कार करने वाला तथा अपने कुल में सर्वमान्य होता है किन्तु नाना के कुल में कुठार सदृश (नाश करने वाला) होता है ॥ ३२ ॥

अथ सप्तमभावगतमङ्गलफलम्—

कमशहवत्त किरयांवश्चबेरो नहि स्या-
ज्जिहिल जुलुमजङ्गैर्युङ्न चाल्पः खमाणे ।
तनुधनगमवेश्मस्त्री-सुखैर्वर्जिताङ्गो
भवति यदि जलादुल्कल्कको जन्मकाले ॥ ३३ ॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम भाव में मङ्गल हो तो मनुष्य अल्प स्त्री सम्भोग करने वाला, कष्ट से जीवन बिताने वाला, अन्याय से युद्ध करने वाला तथा शरीर, धन, गृह और स्त्री सुख से वर्जित होता है ॥ ३३ ॥

अथ अष्टमभावगतमङ्गलफलम्—

यदि भवति जलादुल्कल्कको मौतखाने
सततमहितभाषी गुह्यरुक्स्त्रीसुखोनः ।
मुतफकिरबदामे जौहरी सोथ जख्मी
कमफहममनः स्याल्लागरोऽसृग्धिकारैः ॥ ३४ ॥

यदि जन्मलग्न से अष्टम भाव में मङ्गल हो तो मनुष्य सदा

अप्रिय बोलने वाला, गुप्त रोग से युक्त, स्त्रीसुख से विहीन, चिन्तित रहने वाला, जौहरी ( हीरा मोती आदि को पहचानने वाला ) जख्म ( शस्त्र घात ) तथा शोथ ( सूजन ) रोग से कष्ट पाने वाला, बुद्धिविहीन, दुर्बल शरीर वाला और रक्त दोष से दुःख भोगने वाला होता है ॥ ३४ ॥

अथ नवमभावगतमङ्गलफलम्—

नरपतिकुलमान्यः स्वलभो बन्दनादौ
भवति यदि जलादुल्कल्कको बख्तखाने ।
परयुवतिरतः स्यान्मानदो भाग्यवान्वै
पुरजसुखसुसिद्धो हिर्जगर्दश्च लेखः ॥ ३५ ॥

यदि जन्मलग्न से नवम स्थान में मङ्गल हो तो मनुष्य राजाओं के यहाँ यश पाने वाला, सर्वमान्य, परस्त्री से प्रेम करने वाला, भाग्यवान्, ग्राम्यसुख को भोगने वाला तथा व्यर्थ घूम-घूम कर समय बिताने वाला होता है ॥ ३५ ॥

अथ दशमभावगतमङ्गलफलम्—

पुरफितरितसंज्ञः काबिलो नेककिर्दा-
र्नयसमरिह लोके पूजितः साहसी च
मिहिरजरजलालज्जारजेवर्युतो ना
भवति यदि मिरोखोशाहखाने सखी स्यात् ॥ ३६ ॥

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में मङ्गल हो तो, मनुष्य धनवान्, बुद्धिवान्, इमानदार, कंजूस, नीतिज्ञ, बन्धुजनों से पूजित, साहसी, जाल करने वाला, लज्जावान्, भूषणप्रिय और धन आदि से युक्त होकर दानी होता है ॥ ३६ ॥

अथ एकादशभावगतमङ्गलफलम्—

जरमखमलमर्ज्याँजर्कशीसाहिबीभि-
स्तुरगरथपदात्यैर्युग्जनश्चारिहीनः ।

यदि भवति जलादुल्कल्कको याफ्तिखाने
मदनसमरदक्षः पण्डितः सत्यगन्ता ॥३७॥

जिसके जन्मलग्न से एकादश स्थान में मंगल हो वह मनुष्य जरी, रेश्मी, मखमली आदि कीमती वस्त्रों से युक्त, प्रतापशाली, घोड़ा, हाथी, सवारी गाड़ी, नौकर-चाकर आदि रखनेवाला, दुश्मनों से रहित, कामक्रीड़ा में समर्थ तथा बुद्धिमान और सत्य-वादी होता है ॥

अथ द्वादशभावगतमङ्गलफलम्—

यदि भवति मिरीखः खर्चखाने गतश्च
स्वजनहृदयभेत्ता कर्कशैर्ना वचोभिः ।
महमहवजजुल्मी साहिदोबेजनः प्राग्
जठरदहनदर्पो नुर्हमेशः परेशान् ॥३८॥

यदि जन्मकाल में द्वादश भाव में मंगल हो तो, मनुष्य अपने बन्धुवर्गों को कटुवचन कहकर कष्ट देनेवाला, विशेष उत्पात मचाने-वाला, क्रोधी और सर्वदा व्यर्थ परेशान रहने वाला होता है ॥३८

इति तन्वादिभावगतमङ्गलफलम् ।

---

## अथ बुधफलम्

तत्र लग्नगतबुधफलम्—

साहब् सवारो जितखूब·ोमा
तुतारहः साहवहिम्मतश्च ।
ताले भवेच्चेत्सततं विनीतो
दानीचिरं चात्मजसौख्ययुक् स्यात् ॥३९॥

जिसके जन्मलग्न में बुध हो वह मनुष्य न्यायकर्ता, सवारी पर चलने वाला, सुन्दर रूपवाला, दयावान्, उत्साही, विनयी, दाता और बहुत काल तक पुत्र-पौत्रादि के सुख से सुखी रहता हैं ॥३९॥

अथ द्वितीयभागवतबुधफलम्—

शीरींसखुन् दानिशवर्गनीच-तवङ्गरः स्याद्यदि चश्मखाने ।
उतारदो ना स्वजनानुरक्तो भवेद्विनीतः शुभकृत्यमेति ॥४०॥

यदि जन्म लग्न से द्वितीय भाव में बुध हो तो मनुष्य मधुर वचन बोलने वाला, दानी होते हुए भी दानियों में नीच अर्थात् कम दान करने वाला, कुटुम्बियों से प्रीति रखने वाला, विनीत और शुभकार्य करने वाला होता है ॥ ४० ॥

अथ तृतीयभावगतबुधफलम्—

मुरौवती साहवदर्दसंज्ञः प्रभूतिमित्रप्रमदाप्रियश्च ।
उतारदश्चेन्नशरोयशीयुंखोनो भवेन्नाखुशरो हमेशः ॥४१

यदि जन्म लग्न से तृतीय भाव में बुध हो तो मनुष्य सुशील, प्रभावशाली, दयालु, सम्पत्ति से युक्त, मित्र-प्रिय, स्त्री से अधिक प्रेम करनेवाला, यशस्वी और हमेशा खुश-दिल रहता है ॥४१॥

अथ चतुर्थभावगतबुधफलम्—

पुष्टोऽनपत्योथ स वै यथेच्छो दानीश्वरो गीतप्रियः खसी च ।
उतारदः स्याद्यदि दोस्तखाने शीरींसखुन्कार्यगते मृषी च ॥

यदि जन्म लग्न से चतुर्थ भाव में बुध हो मनुष्य हृष्ट-पुष्ट, स्वस्थ शरीर वाला होते हुए भी सन्तान से हीन होता है और स्वतन्त्र, दानी, नाच-गान का प्रेमी, उदार, मधुर भाषी, आलसी और झूठ बोलने वाला होता है ॥ ४२ ॥

अथ पञ्चमभावगतबुधफलम्—

सुतान्वितः सुरंफितङ्कवेन्ना युतारदः स्याद्यदि अक्लखाने ।
दानाग्रणीः साविरसंज्ञकश्च शिगू फुरूसाहबहिम्मतश्च ॥४३

यदि जन्म लग्न से पंचम स्थान में बुध हो तो, मनुष्य पुत्रवान्, शौकीन, धनवान्, चतुर, बुद्धिमान्, महादानी, सन्तोषी, सुन्दर स्वरूप वाला और पूर्ण साहसी होता है ॥ ४३ ॥

अथ षष्ठभावगतबुधफलम्—

बेरो नरः स्यान्नसिआ विधानो
बद्खुल्कक्कः काहिलजाहिलोपि ।
वंदूंभकाने हि भवेदबीरु—
ल्कल्को यदा मांधविपक्षयुक्चेत् ।। ४४ ।।

यदि जन्मलग्न से षष्ठ स्थान में बुध हो तो, मनुष्य सदा दुःख भोगने वाला, बुद्धिहीन (मूर्ख), दीर्घसूत्री (आलसी), व्यर्थ कार्य करने वाला, शत्रुकृत उपद्रव से युक्त और मददगार से हीन होता है ।। ४४ ।।

अथ सप्तमभावगतबुधफलम्—

तालेवरः सत्यवचा मुसाहिब् परोपकारी जनखूबरो च ।
उतारदः स्याद्यदि सप्तमे च भवेन्नरः काबिल वा मुरौव्वतः।।

यदि जन्मलग्न से सप्तम भाव में हो तो, मनुष्य पूर्ण धनवान्, सत्यवादी, राजमन्त्री, परोपकारी, बुद्धिमान्, सुन्दर स्वरूपवान्, सुशील और प्रभावशाली होता है ।। ४५ ।।

अथ अष्टमभावगतबुधफलम्—

उमर्दराजः सुतरां सगर्वमेकंपुरं पार्थिवलब्धवित्तम्
बेरो विधानं हि नरं प्रकुर्यादुतारदो मार्गमकानगश्चेत्।।४६।।

यदि जन्मकाल में बुध अष्टम भाव में हो तो, मनुष्य दीर्घायु, अभिमानी, नगर का स्वामी, राजा से धन प्राप्त करनेवाला और बान्धवों से विरोध करनेवाला तथा पैदल चलने में आलसी होता है।।

अथ नवमभावगतबुधफलम्—

दानीश्वरः सत्यगुणैरुपेतः खुश्रो गनी धर्मपरस्तवङ्गरः ।
यदा दबीरुल्कुलको नशीबखाने भवेत्स प्रथितः शुभङ्करः ।।४७

यदि जन्मलग्न से नवम भाव में बुध हो तो, मनुष्य दाता,

धनी, सत्यवादी, गुणी, सुखी, लोक-विख्यात, धर्मपरायण और शुभकार्य करने वाला होता है ॥ ४७ ॥

अथ दशमभावगतबुधफलम्—

साहब् जलालो मुतमौवलः स्यान्नरेन्द्रमुख्यः शुभकर्मकृन्ना ॥
शीरींसखुन्साहबदर्दसंज्ञश्चोत्तारश्दचेत्खलु शाहखाने ॥४८॥

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में बुध हो तो, मनुष्य प्रभावशाली, धनवान्, राजाओं में श्रेष्ठ, शुभ कार्य करनेवाला, सुन्दर स्वरूप वाला, न्यायकर्ता, दयालु और मधुर वचन बोलने वाला होता है ॥ ४८ ॥

अथ एकादशभावगतबुधफलम्—

तवङ्गरश्चात्मजसौख्ययुक्स्याद्दानाग्रणीभूपप्रियस्सिपाही ।
सर्दारकः पाकदिलो दवीरुल्कल्कोयदा याफ्तिमकानगा स्यात्॥

यदि जन्म लग्न से एकादश भाव में बुध हो तो, मनुष्य धनवान् सुन्दर स्वभाव वाला, तेजस्वी, पुत्र के सुख से युक्त, दाताओं में श्रेष्ठ, राजा का प्रिय मुलाजिम या मुलाजिमों का सरदार, सच्चे दिलवाला और विनीत होता है ॥ ४९ ॥

अथ द्वादशभावगतबुधफलम्—

नापाक्जनैश्चारुगुणैरुपेतो वेतालकः कम्शदबर्वंददः ।
उतारदः स्याद्यदि खर्चखाने भवेद्धिरीसोपि च गर्दवर्दः ॥५०॥

यदि जन्मलग्न से द्वादश भाव में बुध हो तो, मनुष्य नीच जाति के संसर्ग में रह कर नीच गुणों से युक्त होता है और अपने इच्छानुसार काम करने वाला, किसी का भी कुछ नहीं सुननेवाला, दुःखी रहने वाला तथा व्यर्थ घूमने वाला होता है ॥ ५० ॥

इति तन्वादिभावगतबुधफलम्

## अथ गुरुफलम् ।

तत्र लग्नगतगुरुफलम्—

मुश्तरी यदि भवेत्खलु ताले साहिवः खुशदिलो मनुजः स्यात्
आमिलः पुरुसखुन् सिरदारः फारसो ह्यकविरो महवूवः ।।

यदि जन्मलग्न में गुरु (वृहस्पति) हो तो, मनुष्य न्याय करने वाला, प्रसन्न चित्त से रहने वाला, ईश्वर का भक्त, सुखी, सुन्दर स्वरूप वाला, नायक ( सरपंच ), साफ सुथरा रहने वाला,कविता करने वाला और तेजस्वी होता है ।। ५१ ।।

अथ द्वितीयभावगतगुरुफलम्—

मुश्तरी यदि भवेज्जरखाने वुजरुगः परमपुण्य-मतिस्स्यात् ।
कामिलः कनकसूनुयुतश्च खूबरो हि मनुजो जरदारः ।।५२।।

यदि जन्मलग्न से द्वितीय स्थान में वृहस्पति हो तो मनुष्य वड़ा वुद्धिमान्, पुण्यकर्म करने में चित्त रखने वाला, सिद्धि को जानने वाला, सुवर्ण आदि धन से युक्त, सुन्दर शरीर वाला और सुखी होता है ।। ५२ ।।

अथ तृतीयभावगतगुरुफलम्—

गाफिलोबहुपराक्रमयुक् स्यान्मानवः परुषवाक्च वखीलः ।
पालको भवति श्रेष्ठजनानां मुश्तरी यदि विरादरखाने ।।५३।।

यदि जन्मलग्न से तृतीय भाव में वृहस्पति हो तो, मनुष्य गाफिल ( उदासीनता से कार्य करने वाला ), उत्साही, कटुवचन वोलने वाला, व्यर्थ बोलने वाला कंजूस और भले आदमी का पालन करने वाला होता है ।। ५३ ।।

अथ चतुर्थभावगतगुरुफलम्—

अश्वजर्जरकशीरथफीलैर्युग्जनः प्रियतमः खलु राज्ञः ।
मुश्तरी यदि भवेद्धि चहारुम्खानये सकलसौख्ययुतः स्यात् ।।

यदि जन्मलग्न से चतुर्थ स्थान में वृहस्पति हों तो, मनुष्य घोड़ा–हाथी–रथ, जरीदार वस्त्र आदि से युक्त धनी होता है और मधुर बोलने वाला तथा सभी सुख से युक्त होता है ॥५४॥

अथ पञ्चमभावगतगुरुफलम्—

पण्डितः पुरुतरद्दुद आर्यः पुत्रपौत्रसहितो महबूबः ।
मुश्तरी यदि भवेत्फरजन्दस्यालये न मनुजो जरदारः ॥५५॥

यदि जन्मलग्न से पञ्चम स्थान में वृहस्पति हो तो, मनुष्य पण्डित होता है तथा चिन्तायुक्त रहने वाला, पुत्र पौत्र से युक्त, तेजस्वी, प्रतिष्ठित और धनी होता है ॥ ५५ ॥

अथ षष्ठभावगतगुरुफलम्—

काहिलश्च बहुरोगयुतश्च मानवो वदसखुन्वदशिल्कः ।
मुं तरी यदि भवेद्रिपुखाने मातुलादिभवसौख्यविहीनः ॥५६॥

यदि जन्मलग्न से षष्ठ स्थान में वृहस्पति हो तो मनुष्य बड़ा आलस ी, अनेक रोगों से युक्त, कटु वचन बोलने वाला, अपवाद ( कलङ्क ) से युक्त और मातामह पक्ष ( मातृकुल ) के सुख से विहीन हो ता है ॥ ५६ ॥

अथ सप्तमभावगतगुरुफलम्—

फाजिलः सुखयुतः सुविनीतो
हम्जवाक् च रमणीसुखयुक्तः ।
फारस श्च चतुरः किल ना स्यान्-
मुश्तरी यदि भवेज्जनखाने ॥५७॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम स्थान में वृहस्पति हो तो मनुष्य अनेक शास्त्र जानने वाला, सभी सुख से युक्त, बुद्धिमान्, विनीत स्वभाव वाला, सुन्दर बोलने वाला, स्त्री सम्बन्धी सुख से युक्त, शत्रु को जीतने वाला और नीरोग होता है ॥ ५७ ॥

अथ अष्टमभावगतगुरुफलम्—

बेदिलश्च परदेशरतश्च जाहिलः खलु नरः सगदश्च ।
मुश्तरी यदि हि हस्तमखाने गुस्वरः किल भवेज्जनमस्तः ॥

यदि जन्मलग्न से अष्टम स्थान में वृहस्पति हो तो मनुष्य निर्दयी, विदेश में रहने वाला, बुद्धिहीन, रोगी, क्रोधी और व्यर्थ विवाद करने वाला होता है ॥ ५८ ॥

अथ नवमभावगतगुरुफलम्—

हज्रते च खुशपरिजनवांश्च खूबरो वहुसुखी च मुशीरः ।
आमिलश्च यदि यख्तमखामे मुश्तरी प्रविभवेत्खलु यस्य॥५९॥

यदि जन्मलग्न से नवम भाव में वृहस्पति हो तो, मनुष्य कुलीन, भाग्यवान्, सुन्दर स्वरूप वाला, सुखी, यशस्वी, ईश्वर-भक्त और परिवारों से युक्त होता है ॥ ५९ ॥

अथ दशमभावगतमगुरुफलम्—

पालकीजलजवाहिरफीलः संयुतो विविधवस्त्रविशालैः ।
मुश्तरी भवति शाहमकाने साहबः खलु नरो नसरः स्यात् ॥

यदि जन्मलग्न से दशम स्थान में वृहस्पति हो तो, मनुष्य पालकी, नाव, जहाज, जवाहरात ( रत्न ), तथा हाथी आदि से युक्त, अनेक तरह के वस्त्र तथा जेवरात का रखने वाला, न्याय-कारी और वहुत आदमियों का सरदार होता है ॥ ६० ॥

अथ एकादशभावगतगुरुफलम्—

साबिरः शुभतनुर्जरदारः फारशो बहुपराक्रमयुक् स्यात् ।
काबिलश्च यदि याफ्तिमकानेमुश्तरी प्रविभवेत्खुशरो स्यात्॥

यदि जन्मलग्न से एकादश स्थान में वृहस्पति हो तो, मनुष्य सन्तोष रखने वाला, सुन्दर स्वरूप वाला विद्वान्, धनवान्, बल-वान्, चतुर, खुश रहने वाला और उत्साही होता है ॥ ६१ ॥

अथ द्वादसभावगतगुरुफलम्—

मुफ्लिसः कमफहम् गतलज्जो बदसखुंश्च रणभूतलचिन्तः ।
काहिलश्च यदि खर्चमकाने मुश्तरी भवति ना वदफैलः ॥६२॥

यदि जन्मलग्न से द्वादश भाव में वृहस्पति हो तो, मनुष्य व्यर्थ दिन काटने वाला, थोड़ा बोलने वाला, निर्लज्ज, कटुवचन बोलने वाला, युद्ध की चिन्ता करने वाला, आलसी और कुकर्म में धन खर्च करने वाला होता है ॥ ६२ ॥

इति तन्वादिभावगतगुरुफलम् ॥ १ ॥

---

## अथ शुक्रफलम्

अत्र लग्नगतशुक्रफलम्—

अव्वलखाने जोहरा महबूबं मुकरवं नृपतिम् ।
दानिश्मन्दं मनुजं जरदारं जनखूबरो प्रकुरुते ॥ ६३ ॥

यदि जन्मलग्न में शुक्र हो तो, मनुष्य तेजस्वी, प्रतापशाली, धनवान्, राजा, दानी, सञ्चयशील, शौकीन और सुन्दर स्वरूप वाला होता है ॥ ६३ ॥

अथ द्वितीयभावगतशुक्रफलम्—

शीरींसुखुन् मनुष्यं जरजेवर्जर्कशीशालैः ।
यक्मिहरो जरखाने जोहरा कुरुते च सद्भूजं दक्षम् ॥६४॥

यदि जन्मलग्न से द्वितीय भाव में शुक्र हो तो मनुष्य मधुर वचन बोलने वाला, सदा प्रसन्न चित्त रहने वाला, रत्न तथा जरीदार वस्त्र आदि उत्तम-उत्तम वस्त्रों से युक्त और सत्कार्यपरायण होता है ॥ ६४ ॥

अथ तृतीयभावगतशुक्रफलम्—

जोहरा भवति बिरादर-खाने चेन्मानवो जातः ।
जोरावरो हरीशः सालस्यः सानुजस्साश्वः ॥ ६५ ॥

यदि जन्मलग्न से तृतीय भाव में शुक्र हो तो मनुष्य आलसी होता है तथा छोटे भाइयों से युक्त अत्यन्त बलशाली और घोड़ा रखने वाला होता है ॥ ६५ ॥

अथ चतुर्थभावगतशुक्रफलम्—

ऐयाशो मालदारो नेकीकारश्च फारसश्चेत्स्यात् ।
जोहरा दोस्तमकाने भवति मनुष्यः प्रियंवदश्चाढ्यः ॥ ६६ ॥

जिसके जन्मकाल में शुक्र चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य व्यभिचारी, धनवान्, परोपकारी और सत्यकार्य करनेवाला, बुद्धिमान्, चतुर, शास्त्र जाननेवाला और मीठा वचन बोलनेवाला होता है ॥ ६६ ॥

अथ पञ्चमभावगतशुक्रफलम्—

दानीश्वरो मनुष्यः सुतधनधान्यैश्च संकुलो यस्य ।
जोहरा पञ्चमखाने भवति यदा हि महीपतेः प्रीतिः ॥ ६७ ॥

यदि जन्मलग्न से पञ्चम स्थान में शुक्र हो तो मनुष्य दाताओं में श्रेष्ठ, पुत्र-धन-सम्पत्तिसे युक्त और राजाका प्रिय होता है।।६७।

अथ षष्ठभावगतशुक्रफलम्—

यारोनः कम्सहवद् बेदर्दो जाहिलो जातः ।
खलु जोहरा हि दुश्मन् खाने वै वेदिलो भवति ॥ ६८ ॥

यदि जन्मलग्न से षष्ठ स्थान में शुक्र हो तो, वह मनुष्य मित्र से विरोध करने वाला, निर्दयी, वेवकूफ, अपनी इच्छानुसार व्यवहार करने वाला, मूर्ख और चुगलखोर होता है ॥ ६८ ॥

अथ सप्तमभावगतशुक्रफलम्—

साहवदर्दः कुशलः सकलकलासु फारसो ना स्यात् ।
जोहरा हफ्तमखाने स्त्रीजनचिन्तासुरञ्जको भवति ॥ ६९ ॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम भवन में शुक्र हो तो मनुष्य न्यायकारी, दयालु, चतुर और सर्व कार्य में कुशल होता है। तथा

स्त्री चिन्ता से युक्त और क्रोधी होता है ।। ६९ ।।

अथ अष्ठमभावगतशुक्रफलम्—

मगरूरो बदखुल्कः स्त्रीधनसौख्यैश्च वर्जितो मनुजः ।
हत्तुमखाने जोहरा भवति वितृप्तं मनो न संग्रामे ।। ७० ।।

यदि लग्न से अष्टम भाव में शूक्र हो तो मनुष्य अभिमानी, कटु वचन बोलनेवाला, स्त्री और सुख से विहीन होता है तथा लड़ाई में अभिरुचि रखनेवाला होता हैं ।। ७० ।।

अथ नवमभावगतशुक्रफलम्—

नेकीकारः सुभगः खुशरो दानी च मानवो जोहरा ।
बख्तमकाने मुर्ताज् नशरश्च मज्लिसी भवति स इति ।। ७१ ।।

यदि जलमग्न से नवम भाव में शुक्र हो तो मनुष्य उत्तम कार्य करनेवाला, सुन्दर शरीरवाला, आनन्द से रहने वाला, दानी, धनी मानी, सभा-सोसाइटीमें भाग लेनेवाला और स्वाधीन होता है।७१।

अथ दशमभावगतशुक्रफलम्—

दर्राको जरदारः पितुगुरुभक्तश्च काबिलो मनुजः ।
जोह्रा शाहमकाने भवति मुशीरश्च साहबो वा स्यात् ।।७२।।

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में शुक्र हो तो वह मनुष्य दुष्ट स्वभाववाला, धनवान, माता, पिता और गुरुजनों की सेवा करनेवाला बुद्धिमान, रत्न आदि धातुओंकी पहचान करनेवाला होता है ।।७२।।

अथ एकादशभावगतशुक्रफलम्—

जरदारं महवूबं सिर्दारं वा मुरौवतं मनुजम् ।
यापितमकाने जोहरा मईशं पुरुदतं कुरुते ।। ७३ ।।

यदि जन्मलग्न से एकादश भाव में शुक्र हो तो मनुष्य धनवान्, तेजस्वी, अधिकारी, सुशील और राजा के समान यशस्वी होता है ।। ७३ ।।

अथ द्वादशभावगतशुक्रफलम्—

साहबखर्चो बदकार् कमसहृश्च मानवो ह्युदितः।
बदअक्लः किल जोहरा खर्चमकाने हि गुस्वरो भवति ॥७४॥

यदि जन्मलग्न से द्वादश भाव में शुक्र हो तो वह मनुष्य शौकीन, अधिक खर्च करनेवाला, नीच कर्म करने वाला, स्वेच्छा से व्यवहार करनेवाला, बुद्धिहीन और बहुत क्रोधी होता है ॥७४॥

इति खेटकौतुके तन्वादिभावगतशुक्रफलम्।

---

## अथ शनिफलम्

तत्र लग्नगतशनिफलम्—

ताले यदि स्याज्जुहलो बदअक्लश्च लागरो मनुजः।
शठकम्बुरुं बेदिलः वाममतिपूर्णः प्रभुर्भवति ॥ ७५ ॥

यदि जन्मलग्न में शनि हो तो वह मनुष्य बुद्धिहीन, शरीर से दुर्बल, दुष्ट स्वभाववाला, कुरूप, निर्दयी, टेढ़ी बुद्धिवाला और अधिकारपूर्ण होता है ॥ ७५ ॥

अथ द्वितीयभावगतशनिफलम्—

यावागो बद्हालः कोतोदस्तश्च गुस्वरो जोह्लः।
जर्खाने यदि मनुजो नाढ्यः परदेशगश्चापि ॥ ७६ ॥

यदि जन्मलग्न से द्वितीय स्थान में शनि हो तो वह मनुष्य जीवन भर दुःखी रहनेवाला, तंगदिल से वितानेवाला, क्रोधी, व्यर्थ दिन वितानेवाला, धनहीन और परदेशगामी होता है ॥७६॥

अथ तृतीयभावगतशनिफलम्—

जोराबरो यशशीलः खुशदाना च मानवः सभ्यः।
अनुचरवृन्दसमेतो भवति यदा वै विरादरे जोह्लः ॥ ७७ ।

यदि जन्मलग्न से तृतीय भाव में शनि हो तो वह मनुष्य

पूर्ण वलशाली, यशस्वी, सर्वदा प्रसन्न चित्त रहनेवाला, सभा में चतुर और वहुत से नौकरों से युक्त होता है ।। ७७ ।।

अथ चतुर्थभावगतशनिफलम्—

मुतफक्किरो बहोशः परितप्तो मानसो जोह्लः ।
मादरखाने यदि स्यात् कमजोरश्च लागरो भवति ।। ७८ ।।

यदि जन्मलग्न से चतुर्थभाव में शनि हो तो वह मनुष्य सदैव चिन्तायुक्त, व्यवहार से उदासीन, मानसिक व्यथा से व्याकुल और सब तरह से कमजोर होता है ।। ७८ ।।

अथ पञ्चमभावगतशनिफलम्—

बदअक्लो मुत्फकिरः सुतसुखरहितश्च काहिलो मनुजः ।
जोह्लः पञ्जुमखाने कोतहदेहश्च जाहिलो भवति ।।७९।।

यदि जन्मलग्न से पञ्चम भाव में शनि हो तो वह मनुष्य दुष्ट बुद्धिवाला, चिन्तित रहनेवाला, पुत्र सुख से विहीन, आलसी, नाटे शरीर वाला और विवेक से शून्य होता है ।। ७९ ।।

अथ षष्ठभावगतशनिफलम्—

दानीश्वरं जलीलं जनयति मनुजं मुकर्रमं नृपतिम् ।
निर्जितवैरिसमूहं दुश्मनूखाने स्थितो जोह्लः ।। ८० ।।

यदि षष्ठभाव में शनि हो तो मनुष्य दाताओं में श्रेष्ठ, चिन्ता से दुःखी, प्रभावशाली, राजा या राजा के समान होता है तथा शत्रुओं के दलों को जीतनेवाला होता है ।। ८० ।।

अथ सप्तमभावगतशनिफलम्—

बदरो जनः कृशाङ्गः कम्फहमश्च मानवो हिर्जः ।
जानो वा स्याज्जोहलो हफ्तुमखाने यदा भवति ।। ८१ ।।

यदि जन्म लग्न से सप्तम भाव में शनि हो तो वह मनुष्य दुराचारी, दुर्बल शरीरवाला, अल्प बोलनेवाला, बुद्धिहीन और पराधीन रहने वाला होता है ।। ८१ ।।

अथ अष्टमभावगतशनिफलम्—

बीमारश्च हरीशो दगालबाजश्च दोजखी मनुजः।
जोह्लहस्तुमखाने भवति वखीलः कृपालसो भीरुः ॥ ८२ ॥

यदि जन्मलग्न से अष्टम भाव में शनि हो तो मनुष्य सदैव रोगयुक्त,आलसी, कपटी तथा सर्वदा खाने की चिन्ता में रहनेवाला व्यर्थ बात करनेवाला, विश्वासघाती, कुकर्मी और भीरु ( डरने वाला ) होता है ॥ ८२ ॥

अथ नवमभावगतशनिफलम्—

बख्तबुलन्दः श्रीमान् शीरींसखुनश्च मानवो यदि वै।
जोह्लो बख्तमकाने वेतालश्च हि कृपालुरपि भवति ॥ ८३ ॥

यदि जन्मलग्न से नवम भाव में शनि हो तो वह मनुष्य जीवन में सुख से रहनेवाला, धनवान्, सुन्दर स्वरूपवाला, मधुर वचन बोलनेवाला, सुखी और दया से युक्त होता है ॥ ८३ ॥

अथ दशमभावगतशनिफलम्—

शाहमकाने जोह्लश्चेषु दशाप्ते च मानवो शाहः।
अथवा भवेन्मुशीरः खुशखुल्कः सुकृवी गनी नेही ॥ ८४ ॥

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में शनि हो तो वह मनुष्य राजा या राजमन्त्री, सदैव सुखी रहनेवाला, पुण्यकार्य में हमेशा दत्त-चित्त, मानी, यशस्वी और अधिक प्रेम करनेवाला होता है ॥८४॥

अथ एकादशभावगतशनिफलम्—

साहबदर्दो नेकः शीरींसखुनस्तवङ्गरो ना स्यात्।
याप्तमकाने जोहल ईशः साबिरो रिपुहन्ता ॥ ८५ ॥

यदि जन्मलग्न से एकादश स्थान में शनि हो तो वह मनुष्य पञ्चायत करनेवाला, दयावान्, ईमानदार, मीठी बात करनेवाला,

रूपवान्, दुर्बल शरीरयुक्त, सन्तोषी, अधिकारी और शत्रुओं का नाश करने वाला होता है ।। ८५ ।।

अथ द्वादशभावगतशनिफलम्—

तङ्गहालो बदफेलः पापासक्तश्च मुफ्लिसो मनुजः ।
जोह्लः खर्चमकाने भवति हरीशः कृपालुरेव स्यात् ।। ८६ ।।

यदि जन्मलग्न से द्वादश भाव में शनि हो तो मनुष्य अधिक खर्च करने के कारण दुखी तथा व्यर्थ खर्च करनेवाला, कुकर्म में रत, बलवान् और दयालु होता है ।। ८६ ।।

इति खेटकौतुके तन्वादिभावस्थितशनिफलम् ।

---

## अथ राहुफलम्

तत्र लग्नगतराहुफलम्—

अव्वलखाने यदा रासः खिस्मनाकश्च काहिलः ।
मनुजः स्वार्थकर्ता स्याद्भवेद् बेरोतु जाहिलः ।। ८७ ।।

यदि जन्मलग्न में राहु हो तो मनुष्य सर्वदा दुखी, आलसी, कुरूप, स्वार्थी, व्यर्थ वैर करनेवाला ओर मूर्ख होता है ।। ८७ ।।

अथ द्वितीयभावगतराहुफलम्—

कृजीवाहासिदरासो मालखाने च मुफ्लिसम् ।
करोति मनुजं वान्यदेशे धनसमन्वितम् ।। ८८ ।।

यदि जन्मलग्न से द्वितीय भाव में राहु हो तो वह मनुष्य अपने धर्म कर्म से विहीन, स्वेच्छा से दुःख सहनेवाला और अन्य देशों में जाकर धन कमाकर सुखी होता है ।। ८८ ।।

अथ तृतीयभावगतराहुफलम्—

पाकः शाहबलः स्याद्वै नेकनामी गनी सुखी ।
शीयुमखाने यदा रासः प्रभवेन्मनुजो धनी ।। ८९ ।।

यदि जन्मलग्न से तृतीय भाव में राहु हो तो मनुष्य शुचि से रहनेवाला, राजबल से युक्त, बड़ा यशस्वी, प्रभावशाली, सुखी, धनी और दानी होता है ॥ ८९ ॥

अथ चतुर्थभावगतराहुफलम्—

रासश्चेद्दोस्तखाने स्यात् परेशानो मुसाफिरः ।
नादानोऽपि च वादी च सौख्यहीनो विपक्षकः ॥ ९० ॥

यदि जन्मलग्न से चतुर्थ भाव में राहु हो तो वह मनुष्य परेशान होकर विदेश में भ्रमण करनेवाला, अज्ञानी ( मूर्ख ), व्यर्थ विवाद करनेवाला, सुख से हीन और मित्र से विमुख तथा शत्रु से पीड़ित रहता है ॥ ९० ॥

अथ पञ्चमभावगतराहुफलम्—

पिसर्खाने स्थितो रासः पुत्रसौख्यविवर्जितम् ।
बहोशं दर्दशिकमं नादानं कुरुते नरम् ॥ ९१ ॥

यदि जन्मलग्न से पंचमभाव में राहु हो तो मनुष्य पुत्र सुख से विहीन, परिवार से उदासीन, शरीर से पीड़ा युक्त और नालायक होता है ॥ ९१ ॥

अथ षष्ठभावगतराहुफलम्—

म्लेच्छावनीशाद्द्रव्याप्तिर्दिलं च साहबं नरम् ।
बद्खानास्थितो रासः करोति रिपुसंक्षयम् ॥ ९२ ॥

यदि जन्मलग्न से षष्ठ स्थान में राहु हो तो वह मनुष्य म्लेच्छ (मुसलमान)जातीय राजा से धन का लाभ करनेवाला, पंचायत करनेवाला, दिल से उदार और शत्रुओं को नाश करनेवाला होता है ॥ ९२ ॥

अथ सप्तमभावगतराहुफलम्—

हिर्जंगदश्च तालो गुस्वरो बद्जनो भवेत् ।
हफ्तमूखाने यदा रासः कलही मनुजस्तदा ॥ ९३ ॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम भाव में राहु हो तो वह मनुष्य पागल के समान व्यर्थ क्रोध करके घूमनेवाला, क्रोधी, बुरे स्वभाववाला, व्यर्थ लड़ाई तथा विवाद करनेवाला होता है ॥ ९३ ॥

अथ अष्टमभावगतराहुफलम्—

हस्तमखाने यदा रासः शरीरी स्यान्मुसाफिरः ।
वेदीनः खिश्मनाकः स्याद् वदकारश्चमुफ्लिशः ॥ ९४ ॥

यदि जन्मलग्न से अष्टम भाव में राहु हो तो वह मनुष्य शरीर से सुन्दर, विदेश में रहनेवाला, क्रोधी, अनुचित कार्य करनेवाला, व्यर्थ विवाद करनेवाला और धनहीन होता है ॥ ९४ ॥

अथ नवमभावगतराहुफलम्—

वक्तखाने यदा रासः प्रभवेन्मनुजस्तदा ।
जवाहिर्जर्कशीयुक्तः साहबः सौख्यवान्नरः ॥ ९५ ॥

यदि जन्मलग्न से नवम भाव में राहु हो तो वह मनुष्य रत्नों से युक्त, जरीदार वस्त्रों का अधिकारी, वहुत नौकरों से युक्त और सुखी होता है ॥ ९५ ॥

अथ दशमभावगतराहुफलम्—

रासो वादशाहखाने भवेज्जोरावरो गनी ।
विपक्षपक्षरहितो मुईशः पुर्तरुद्दतः ॥ ९६ ॥

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में राहु हो तो वह मनुष्य बहुत बलशाली, दूसरों का उपकार करनेवाला, शत्रु से रहित, धनवान् और चिन्ता युक्त होता है ॥ ९६ ॥

अथ एकादशभावगतराहुफलम्—

याफ्तखाने भवेद्रासो जायते नहि साहबः ।
बेकारश्च कर्जमन्दः कलही मनुजस्तदा ॥ ९७ ॥

यदि जन्मलग्न से एकादश भाव में राहु हो तो मनुष्य विख्यात

और यशस्वी नहीं होता है, व्यर्थ कार्य में समय लगानेवाला, कर्ज लेनेवाला और बन्धुवर्गों से कलह करनेवाला होता है ॥ ९७ ॥

अथ द्वादशभावगतराहुफलम्—

रासः स्थितो यदा यस्य खर्चखाने भवेत्तदा ।
कलहप्रियबेकारः कर्जमन्दश्च मुपिलसः ॥ ९८ ॥

यदि जन्मलग्न से द्वादश भाव में राहु हो तो वह मनुष्य कलहप्रिय, व्यर्थ घूमकर समय नष्ट करनेवाला, कर्ज लेनेवाला धनहीन होता है ॥ ९८ ॥

इति खेटकौतुके तन्वादिभावगतराहुफलम् ॥

## अथ केतुफलम्

सर्वभावगतकेतुफलम्—

यस्मिन्भावे फलं यद्धि राहोः प्रोक्तंशुभाऽशुभम् ।
तद्वदेव विजानीयात्तत्रैव शिखिनः फलम् ॥ ९९ ॥

इस खेटकौतुक नामक ग्रन्थ में राहु के सम्बन्ध से जिस भाव का जो फल कहा गया है, केतु का भी वैसा ही उस भाव का फल समझना चाहिए ॥ ९९ ॥ इति तन्वादिभावगतकेतुफलम् ।

इति खेटकौतुके ग्रहाणां द्वादशभावगतफलानि ।

## अथ राजयोगाध्यायः

यदा माहताबो भवेन्मालखानं
मिरोखोऽथवा मुस्तरी बख्तखाने ।
अतारिद् विलग्ने भवेद्वख्शापूर्णो
भवेद्दानदारोऽथवा बादशाहः ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में चन्द्रमा जन्मलग्न से द्वितीय भाव में और मंगल या वृहस्पति दशम भाव में हो तथा लग्न में बुध हो तो वह

मनुष्य वहुत वड़ा धनवान् या वादशाह होता है ॥ १ ॥

भवेदाफताबो यदा षष्ठखाने
पुनर्दैत्यपीरोऽथ केन्द्रे गुरुर्वा ।
सुजातः शुतर्फील्लताज्याहयाढ्यो
जरीजर्जरात्रस्यदातश्चिरायुः ॥ २ ॥

यदि जन्मकाल में षष्ठभाव में सूर्य हो, शुक्र या वृहस्पति केन्द्र (१।४।७।१०) में हो तो वह मनुष्य अपने कुल में प्रसिद्ध, गुणी, हाथी, घोड़े आदि से युक्त, जरीदार कपड़े का प्रिय, लज्जावान्, धनवान् और दीर्घायु होता है ॥ २ ॥

यदा चस्मखोरा भवेद्दोस्तखाने
ततो मुस्तरी दोस्तखानेऽथ लग्ने ।
अतारिद्धनस्थो वृहत्साहिवो स्याद्
वृहत् सुमखूमलखजानासुपूर्णः ॥ ३ ॥

यदि चतुर्थ भाव में शुक्र या वृहस्पति हो और लग्न में वुध हो तो वह मनुष्य वड़ा प्रतापी, उत्तमउत्तम वस्त्र, धन आदि से युक्त हो कर पूर्ण सुखी होता है ॥ ३ ॥

तृतीये भवेदाफताबस्य पुत्रो
यदा माहताबस्य पुत्रो विलग्ने ।
भवेन्मुस्तरी केन्द्रखाने नराणां
वृहत्साहिवी तस्य ताले रुजुः स्यात् ॥४॥

यदि लग्न से तृतीय स्थान में शनि, लग्न में वुध और वृहस्पति केन्द्र में हो तो वह मनुष्य वहुत प्रभावशाली, भाग्यवान्, राजा होता है ॥ ४ ॥

यदा मुस्तरी पञ्चखाने मिरीखो
यदा वख्तखाने रिपौ आफताबः ।

नरो वा अकूफो भवेत्कुञ्जरेशो
वृहद्रोशनो वाहिनीवारणाढ्यः ॥ ५ ॥

यदि जन्मलग्न से पंचम भाव में वृहस्पति, दशम भाव में मंगल और षष्ठ भाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य वहुत वुद्धिमान्, हाथी, घोड़ा, सवारी से युक्त और बड़ा प्रतापी होता है ॥ ५ ॥

अतारिद् विलग्ने सुखे माहताबो
गुरुर्वख्तखाने तमो लाभखाने ।
जहानस्य खूबी भवेन्नेकबख्तः
खजाना गजाढ्यो मुलुक्साहिबीस्यात् ॥६॥

यदि जन्मकाल में लग्न में वुद्ध, तथा चतुर्थ भाव में चन्द्रमा, दशम भाव में वृहस्पति और एकादश भाव में राहु या केतु हो तो वह मनुष्य संसार भर में प्रसिद्ध पुण्य कार्य करनेवाला, पूर्णधनी और हाथी आदि सवारियों से युक्त राजा होता है ॥ ६ ॥

यदा देवपीरो भवेद् वख्तखाने
पुनर्दैत्यपीरोऽथवा स्वप्रखाने ।
अतारिद्विलग्ने तृतीये मिरीखः
शनिर्लाभखाने नरः काबिलः स्यात् ॥७॥

जिसके जन्मकाल में दशम भाव में ब्रृहस्पति, नवम भाव में शुक्र और लग्न में वुध, तृतीय भाव में मंगल तथा एकादश में शनि हो तो वह मनुष्य हर एक विद्या में चतुर और विख्यात होता है ॥

हमल्माहताबो व्यये आफताबो
यदा मुस्तरी केन्द्रखाने त्रिकोणे ।
भवेन्मानवो देवतेजस्कराढ्यो
बृहत्साहिबी बख्तखूबी कमालः ॥ ८ ॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम स्थान में चन्द्रमा, द्वादश में सूर्य,

केन्द्र ( १।४।७।१० ) या त्रिकोण ( ९।५ ) में वृहस्पति हो तो वह मनुष्य बहुत प्रतापी, देवता की तरह तेजस्वी, समय का उपयोग करनेवाला और चमत्कार युक्त होता है ॥ ८ ॥

खजानागजाढ्यो भवेल्लश्कराढ्यो
जहानप्रियो मुस्तरी जायखाने ।
मिरीखोऽथ लाभे बुधः पञ्जखाने
शनिः शत्रुखाने नरः काबिलः स्यात् ॥९॥

यदि जन्मलग्न से सप्तम भाव में वृहस्पति, एकादश में मंगल; पंचम भाव में बुध और षष्ठ भाव में शनि हो तो वह मनुष्य सेना, खजाना, सवारियों से युक्त, लोकप्रिय और बुद्धिमान होता है ॥

कमर् केन्द्रखाने शनिः शत्रुखाने
त्रिकोणेऽथवा मुश्तरी चश्मखोरा ।
स जातो नरः साविरः सद्गुणज्ञो
भवेच्छायरो मालदारोऽथ खूबी ॥ १० ॥

यदि जन्मकाल में चन्द्रमा केन्द्र ( १।४।७।१० ) में शनि षष्ठ स्थान में, वृहस्पति या शुक्र त्रिकोण ( ९।५ ) में हो तो वह मनुष्य पूर्ण सन्तोषी, सद्गुणों को जाननेवाला, कवि, धनी और सुन्दर स्वरूप वाला होता है ॥ १० ॥

मिरीखोऽथवा खेशशम्तौलिखाने
गुरुर्मौतराशौ जया माहतावः ।
भवेज्जन्मकाले यदा चश्मखोरो
जुलीखप्रहर्ता जहानप्रचण्डः ॥ ११ ॥

यदि जन्मलग्न से द्वितीय स्थान में मंगल, अष्टम में वृहस्पति, सप्तम में चन्द्रमा और लग्न में शुक्र हो तो वह मनुष्य शत्रुओं को नाश करनेवाला और संसार में प्रबल प्रतापी होता है ॥ १ ॥

धनस्थे कुमुद्वन्धु षष्ठे रविः स्यात्
सखव्योम्नि विचर्चेति विद्वान्कविश्च ।
वृहत्सावरी शालमखमलूबनातः
शुतुर्फीलफानूसतम्बूकनातः ॥१२॥

यदि जन्मलग्न से द्वितीय भाव में चन्द्रमा, षष्ठ भाव में सूर्य, चतुर्थ स्थान में बुध और दशम स्थान में शुक्र हो तो वह मनुष्य बड़ा प्रभावशाली, न्यायकर्त्ता, सन्तोषी, शास्त्र जाननेवाला, अच्छे-अच्छे वस्त्रों से युक्त और राजचिह्न से युक्त होता है ॥ १२ ॥

आयुखाने चश्मखोरा मालखाने च मुश्तरी ।
राहुजो पैदामकाने शाह होवे मुल्कका ॥ १३ ॥

यदि अष्टम भाव में शुक्र, द्वितीय भाव में वृहस्पति और जन्मलग्न में राहु हो तो वह मनुष्य चक्रवर्त्ती राजा होता है ॥ १३ ॥

यदा मुश्तरी कर्कटे वा कमाने
यदा चश्मखोरा जमी वा समाने ।
तदा ज्योतिषी क्या लिखे क्या पढ़ेगा
हुआ बालका बादशाही करेगा ॥ १४ ॥

-यदि जन्मकाल में वृहस्पति कर्क या धनु राशि में हो तथा शुक्रदशम या द्वितीय भाव में हो तो दैवज्ञजन ऐसे जातक के फलादेश के लिये परिश्रम न करें क्योंकि वह जातक निश्चय बादशाह होगा ॥ १४ ॥

यदा चश्मखोरा भवेल्लग्नखाने
तदा मुश्तरी बख्तखाने विलग्नात् ।
स जातः शुतुर्फीलजातीहयाढ्यो
जरीजर्जरी वस्त्रदाता चिरायुः ॥ १५ ॥

यदि जन्मलग्न से दशम भाव में वृहस्पति और लग्न में शुक्र हो तो वह जातक चतुरंगिनी ( हाथी, घोड़े, रथ और पैदल ) सेनाओं से युक्त अच्छे-अच्छे वस्त्र धारण करनेवाला, धनी और दीर्घायु होता है ॥ १५ ॥

आफताबो मालखाने यस्य जन्मनि च ध्रुवम् ।
सकलरोजीमुश्किलं पड़ै फांके मुफ्लिसम् ॥ १६ ॥

यदि जन्मलग्न से द्वितीय भाव में सूर्य हो तो वह मनुष्य सभी व्यापार से विमुख होकर वहुत कष्ट से जीवन बितानेवाला और वेकार होता है ॥ १६ ॥

यदा शत्रुखाने पड़ै उच्चका ।
करै खाक दौलत फिरै जाबजा ॥ १७ ॥

यदि सूर्य उच्च राशि का होकर षष्ठ स्थान में हो तो वह मनुष्य अपनी सारी सम्पत्तियों को स्वाहा करके भटकता फिरता है ॥ १७ ॥

आयुखाने चश्मखोरा मालखाने मुश्तरी ।
सबाब्खाने चन्द्रदीदम् बाद्शाहम्बर्बरी ॥ १८ ॥

यदि जन्म लग्न से अष्टम स्थान में शुक्र और द्वितीय भाव में वृहस्पति तथा नवम भाव में चन्द्रमा हो तो वह मनुष्य राजा का वजीर अर्थात् मन्त्री होता है ॥ १८ ॥

हमल् आफताबो वृषे माहताबो
यदा मुश्तरो केन्द्रखाने त्रिकोणे ।
भवेन्मानवो दौलतो लश्कराढचो
वृहत्साहिवी तस्य खूबी कमालः ॥ १९ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तम भाव में मेष का सूर्य, वृष का चन्द्रमा और केन्द्र (१।४।७।१०) या त्रिकोण (९।५) में वृहस्पति हो तो वह मनुष्य धनी, सेना से युक्त, प्रभावशाली, सुन्दर स्वरूप-वाला, चमत्कारी और यशस्वी होता है ॥ १९ ॥

हमल् आफताबो वृषे माहताब—
स्त्रिकोणेऽपि वा मुश्तरी चश्मखोरा ।
नरो जायते राहरासन् गुणज्ञो
भवेच्छायरो मालदारोतिखूबी ॥२०॥

जिसके जन्मकाल में मेष का सूर्य सप्तम स्थान में, चन्द्रमा वृष राशि का और त्रिकोण ( ९।५ ) स्थान में वृहस्पति या शुक्र हो तो वह मनुष्य अनेक शास्त्रों के रहस्य को जाननेवाला, गुणवान्, कविता करनेवाला, धनवान् और अत्यन्त रूपवान् होता है ॥२०॥

यदा मुश्तरी कर्कटे वा कमाने
झषे खेटपुत्रो वसेत् कारखाने।
समं वीक्षते खूबखेटाः समस्ता
भवेन्मर्दवं दर्दयन्तुं दयालुः ॥ २१ ॥

यदि जन्मकाल में वृहस्पति कर्क या धनु राशि में हो और मीन राशि का शनि द्वितीय भाव में हो और सभी शुभ ग्रहों से दृष्ट हों तो वह मनुष्य वड़ा सामर्थ्यवान् और दयालु होता है ॥२१॥

यदा भाग्यमालिक भले घर पड़े
कमाकर सुदौलत् खजाने भरै।
करेंगे जवख्शी अमीरी सुफल
वजीरी अमीरी करैं बेफिकर ॥ २२ ॥

यदि भाग्येश ( नवमेश ) उत्तम स्थान में अर्थात् अपने उच्च मूलत्रिकोण स्वराशि मित्रगृह इत्यादि शुभ स्थान में हो तो वह मनुष्य अपनी बुद्धि से धन कमाकर अपने खजाने को भरता है और आनन्दपूर्वक सुख से जीवन व्यतीत करता है ॥ २२॥

यदा चश्मखोरा भवेद् हफ्तखाने
शशी दोस्तखाने मिरीखोऽथ नक्रे।
सुरत्कमालो नरो दीनदारो
गनीमप्रहन्ता जहानप्रचण्डः ॥ २३ ॥

यदि जन्मकाल में शुक्र सप्तम् स्थान में चन्द्रमा चतुर्थ स्थान में और मंगल मकर राशि में हो तो वह मनुष्य अत्यन्त सुन्दर

स्वरूपवाला, परोपकार करनेवाला, दयालु, शत्रुओं का नाश करनेवाला और विख्यात होता है ॥ २३ ॥

जमीऽजोथ नक्रे शनौ मौतखाने
गुरौ माहराशौ जरे माहताबः ।
भवेज्जन्मकाले नरो वा उदारो
गनीमप्रहन्ता जहानप्रचण्डः ॥ २४ ॥

यदि जन्मकाल में मंगल मकर राशि में, शनि अष्टम में, वृहस्पति कर्क राशि में होकर द्वितीय भाव में हो या चन्द्रमा वृहस्पति के सदृश हो तो वह मनुष्य उदार हृदयवाला, दयालु, शत्रुओं को नाश करनेवाला और संसार में प्रसिद्ध होता है ॥ २४ ॥

यदा मुश्तरी केन्द्रखाने त्रिकोणे
यदा वक्तखाने रिपौ आफतावः ।
अतारिद् विलग्ने नरो बख्तपूर्ण-
स्तदा दीनदारोऽथवा बादशाहः ॥ २५ ॥

यदि जन्मलग्न से वृहस्पति केन्द्र ( १।४।७।१० ) या त्रिकोण (९।५) में हो, सूर्य षष्ठ भाव में या दशम भाव में हो और बुध लग्न में हो तो वह मनुष्य समय को चरितार्थ करनेनाला, पूर्ण धनवान् दयालु और बादशाह होता है ॥ २५ ॥

इति वरौनीग्रामवास्तव्य श्रीवंशीधरशर्मात्मजज्यौतिषाचार्य-
ज्यौतिषतीर्थ-काव्यरत्नझोपाख्यश्रीदीनानाथशास्त्रि-
कृतभावबोधिनीभाषाटीका समाप्ता ।

---

समाप्तश्चायं ग्रन्थः ।

- :०: -

## वर्षयोगावली

'बालक्रीडा' हिन्दी व्याख्या सहित

व्याख्याकार—आचार्य मधुसूदन शास्त्री

दैवज्ञ पं० रामशास्त्रि संगृहीत फलित ज्यौतिष ग्रन्थों का सारभूत यह ग्रन्थ भगीरथ प्रयत्न से प्रकाश में आया है। इसमें वर्ष-फल, मास-फल तथा दिन-फल का सविमर्श विवेचन करके अरिष्ट-भंग विचार, नष्टकुण्डली निर्माण प्रकार, इष्ट शोधन प्रकार, सप्त वर्गफल आदि का गंभीर विवेचन करते हुए प्रत्येक अरिष्ट के कुफल तथा उसकी शान्ति विधि भी लिखी गई है। हिन्दी व्याख्या हो जाने से संस्कृतेतर फलित ज्यौतिष के जिज्ञासु विद्वानों के लिए भी यह ग्रन्थ फलादेश करने में अद्वितीय है। ८-०

बिहार पूर्वमध्यमापाठ्य स्वीकृत—

## नाहिदत्तपञ्चविंशतिका

सविमर्श 'इन्दुमती' हिन्दी व्याख्या सहित

व्या०—पं० रामचन्द्र झा

पं० नाहिदत्त दैवज्ञ कृत इस पुस्तक में नित्यप्रति व्यवहार में आने वाले सभी शुभ मुहूर्तों का संग्रह है। किन्तु संस्कृत पद्यबद्ध होने से सर्वसाधारण के लिये यह बोधगम्य नहीं थी, अतः धर्मशास्त्रीय विमर्श के साथ इसकी हिन्दी टीका की गयी है। अब इसके अध्ययन से असंस्कृतज्ञ पण्डित भी दैवज्ञ बन सकता है १-००

THE
HARIDAS SANSKRIT SERIES
163

THE

# BHĀVAPHALĀDHYĀYA

OF

SRĪ LOMAS'A & BHṚUGU

भृगु-लोमश-संहिताद्वयोक्त—

# भावफलाध्यायः

'भावबोधिनी' 'विमला' हिन्दीव्याख्योपेतः

व्याख्याकारः—

श्री पं० दीनानाथझा ज्यौतिषाचार्यः

तथा

श्री पं० अच्युतानन्दझा ज्यौतिषाचार्यः

प्रकाशकः—

चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी : १

द्वितीयावृत्तिः ] मूल्यं [ ई० १९६३

# प्राक्कथन

इस कलिकाल में भी महर्षि लोमश प्रणीत लोमशसंहिता और भृगु प्रणीत भृगुसंहिता का कितना यथार्थ फल घटता है, यह बात किसी से छिपी नहीं है। इनमें लग्नेश आदि का लग्नादि द्वादश भावों में स्थित होने से जो फल कहा गया है, इसमें कितना याथार्थ्य है इसको प्रायः सब फलादेश करने वाले ज्यौतिषी प्रतिदिन अनुभव करके जान ही रहे हैं। अतः इसकी प्रशंसा करना उन लोगों के समक्ष व्यर्थ है।

एतादृश ग्रन्थ खण्ड ( भावफलाध्याय ) होने पर भी सम्पूर्ण ग्रन्थ का अधिक मूल्य होने के कारण सर्वसाधारण को रखना असम्भव सा देख चौखम्बा संस्कृत सीरीज के अध्यक्ष बाबू श्री जयकृष्णदास जी गुप्त ने श्री लोमशसंहितोक्त तथा भृगुसंहितोक्त 'भावफलाध्याय' की हिन्दी टीका कराकर प्रकाशित किया है।

इस पुस्तक के संशोधन करनें में भ्रमवश मुझ से या मुद्रण के दोष से कहीं त्रुटि रह गई हो तो पाठक उसको शुद्ध कर अनुगृहीत करें।

गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः।
हसदुन्ति जनास्तत्र समादधति सज्जनाः॥

प्रार्थी—

—अच्युतानन्द झा

मुद्रक : विद्याविलास प्रेस, वाराणसी, सं० २०२०

श्रीभृगुसंहितोक्त—

# भावफलाध्यायः

## 'भावबोधिनी' हिन्दीव्याख्योपेतः

### अथ लग्नेशफलम्

लग्ननाथो यदा लग्ने अरुजो दीर्घजीविनः।
वल्लभोऽतिसुमूर्त्तिश्च भूधनेन विभूषितः ॥ १ ॥

यदि जन्म काल में लग्नेश लग्न में हो तो वह मनुष्य नीरोग, दीर्घायु, लोकप्रिय, अत्यन्त सुन्दर शरीर वाला और पृथ्वीसम्बन्धी धन से शोभित होता है ॥ १ ॥

लग्ननाथो धनस्थाने धनवान्स्थूलदेहिनः।
सत्कर्म कुरुते नित्यं प्रधानं जायते कुले ॥ २ ॥

यदि लग्नेश धन (द्वितीय) स्थान में हो तो वह मनुष्य धनवान्, स्थूल शरीर वाला, सर्वदा उत्तम कार्य करने वाला और अपने कुल में प्रधान (श्रेष्ठ) होता है ॥ २ ॥

लग्नेशः सहजस्थश्चेद् बन्धुमित्रसमाकुलः।
दाता शूरश्च धर्मात्मा बलवीर्यसमन्वितः ॥ ३ ॥

यदि जन्मकाल में लग्नेश तृतीय स्थान में हो तो वह मनुष्य मित्र और बन्धुवर्गों से युक्त, दानी, संग्राम में लड़ने वाला; धर्मात्मा और बल तथा उत्साह से युक्त होता है ॥ ३ ॥

लग्नेशे तुर्यगे यस्य स नरः भूपवल्लभः।
दीर्घायुश्च क्षुधाधिक्यं मातापित्रोश्च सेवकः ॥ ४ ॥

यदि जन्मकाल में लग्नेश चतुर्थ स्थान में हो तो वह मनुष्य राजा का प्रिय पात्र, दीर्घायु, क्षुधालु और माता-पिता की सेवा करने वाला होता है ॥ ४ ॥

लग्नेशे पञ्चमस्थाने सत्कर्मी सन्ततिर्भवेत् ।
सुधीः सद्बहुलोकज्ञः नृत्यगीतादिकप्रियः ॥ ५ ॥

यदि लग्नेश जन्मकाल में पञ्चम स्थान में हो तो वह मनुष्य उत्तम कार्य करने वाला, सन्तानों से युक्त, विद्वान्, सज्जन मनुष्यों का प्रिय-पात्र और नाच-गाने का भी प्रिय ( शौकीन ) होता है ॥ ५ ॥

षष्ठे लग्नपतिर्यस्य भूमिलाभकरः सदा ।
कृपणो धनवृद्धिश्च स्वपक्षपरिमर्दकः ॥ ६ ॥

यदि जन्मकाल में लग्नेश षष्ठ स्थान में हो तो वह मनुष्य भूमि लाभ करने वाला, कृपण स्वभाव वाला, धन की वृद्धि करने वाला और अपने बन्धु-बान्धवों को कष्ट देने वाला होता है ॥ ६ ॥

लग्नेशे सप्तमस्थाने तेजस्वी शीलवान्नरः ।
भार्या तस्य सुशीला च सुरूपा मिष्टभाषिणी ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में लग्नेश सप्तम स्थान में हो वह मनुष्य तेजस्वी ( प्रभावशाली ), सुशील होता है, और उसकी स्त्री भी सुशीला सुन्दरी, तथा मधुरभाषिणी होती है ॥ ७ ॥

अष्टमे लग्ननाथाय कृपणो धनसञ्चकः ।
शुभग्रहे दीर्घमायुः क्रूरे स्वल्पाब्दजीविनः ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकाल में लग्नेश अष्टम स्थान में हो वह मनुष्य कृपण (कंजूस) और धन इकट्ठा करने वाला होता है। यदि लग्नेश शुभग्रह हो तो वह मनुष्य दीर्घजीवी होता है, और पापग्रह हो तो अल्पायु होता है ॥ ८ ॥

धर्मे मूर्तिपतिर्यस्य यशस्वी धनसंयुतः ।
पराक्रमी सुशीलश्च विख्यातश्च नरो भवेत् ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में लग्नेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य यशस्वी और धनवान् होता है तथा पराक्रमी ( उत्साही ), सुशील और प्रसिद्ध होता है ॥ ९ ॥

यस्य लग्नपतिः कर्मे सुशीलः पण्डितो जनः ।
राजमानी धनाढ्यश्च विश्रुतो गुरुपूजकः ॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में लग्नेश दशम स्थान में हो तो वह मनुष्य सुशील, विद्वान्, राजमानी, धनाढ्य, संसार में प्रसिद्ध और गुरु-भक्त होता है ॥ १० ॥

तनुपो लाभगे यस्य सुखसन्तानसंयुतः ।
विपाके ख्यातिमान् ज्ञेयः तेजस्वी दीर्घमायुषः ॥ ११ ॥

जिसके जन्मकाल में लग्नेश एकादश स्थान में हो वह मनुष्य सुखी, सन्तानों से युक्त, वृद्धावस्था में विख्यात, तेजस्वी और दीर्घायु होता है ॥ ११ ॥

लग्ननाथो व्ययस्थाने निष्ठुरो बहुभाषकः ।
साभिमानी मलीनश्च विदेशे भ्रमणं भवेत् ॥ १२ ॥

जिसके जन्मकाल में लग्नेश द्वादश स्थान में हो वह मनुष्य कठोर स्वभाव वाला, बोलने वाला, अभिमानी, दुष्ट स्वभाव वाला और विदेश में घूमने वाला होता है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावस्थितलग्नेशफलम् ।

## अथ द्वितीयेशफलम्

धननाथो यदा लग्ने कृपणो जायते नरः ।
श्रीपतिर्विदितो लोके स्वार्थसाधनतत्परः ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश लग्न में हो वह मनुष्य कृपण, संसार में श्रीपति ( सेठ या करोड़पति ) की उपाधि से भूषित और अपने अभीष्ट साधन करने में तत्पर रहता है ॥ १ ॥

धनपे धनराशिस्थे महाधनपतिर्भवेत् ।
स्वजने सुखभोक्ता च मणिरत्नादिसंचकः ॥ २ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य बहुत बड़े धनेश, परिजनों के सुख से सुखी और मणि तथा रत्नादि का सञ्चय करने वाला होता है ॥ २ ॥

धनेशे सहजस्थाने बान्धवानां प्रियो नरः ।
नानाभोगसमायुक्तो वीर्यवांश्च महोद्यमी ॥ ३ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य अपने बन्धु-बान्धवों का प्रिय-पात्र, अनेक भोग सुख से युक्त, बलवान् और बड़ा उद्योगी होता है ॥ ३ ॥

तुर्यस्थाने धनेशस्थे पितृभक्तिरतः सदा ।
दीर्घमायुरतिक्रूरो विदेशे मृत्युमाप्नुयात् ॥ ४ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य पिता की भक्ति में सर्वदा रत रहने वाला, दीर्घायु, अत्यन्त क्रूर स्वभाव वाला होता है और विदेश में उसकी मृत्यु होती है ॥ ४ ॥

धनपो पञ्चमे यस्य कृपणो दुःखभाजकः ।
कृच्छ्रेण धनमाप्नोति निन्द्यकर्मरतः सदा ॥ ५ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश पञ्चम स्थान में हो वह मनुष्य कृपण, दुःख भोगने वाला, बहुत कठिन से धन कमाने वाला और सदा नीच कर्म करने वाला होता है ॥ ५ ॥

कुटुम्बेशगते षष्ठे द्रव्यसंग्रहतत्परः ।
भूलाभो रिपुहन्ता च मातृपक्षे सुखप्रदः ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश षष्ठ भाव में हो वह मनुष्य धन इकट्ठा करने में तत्पर, पृथ्वी लाभ करने वाला, शत्रुओं को नाश करने वाला और मातृ पक्ष (मामा-मामी, नाना-नानी, मौसी आदि) को सुख देने वाला होता है ॥ ६ ॥

जायाभावे धनेशस्थे सुभोगी शुभचिन्तकः।
शुभे धनवती भार्या क्रूरे वन्ध्या च दुर्भगा ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश सप्तम स्थान में हो वह मनुष्य अनेक प्रकार का सुख विलास करने वाला और उत्तम विचार करने वाला होता है, यदि द्वितीयेश शुभग्रह हो तो उस मनुष्य की स्त्री धनवती होती है, यदि पापग्रह हो तो पुत्र से हीन और दुर्भगा (दुष्ट स्वभाव वाली) होती है ॥ ७ ॥

धननाथोऽष्टमस्थाने कापाली चात्मघातकः।
उच्चवंशप्रसूतोऽपि सत्वरं लघुतां व्रजेत् ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश अष्टम स्थान में हो वह मनुष्य कपाल (मनुष्य का मुण्ड) धारण करने वाला और आत्मघात करने वाला होता है। तथा उत्तम वंश में पैदा होने पर भी वह बहुत शीघ्र नीच अवस्था को प्राप्त होता है ॥ ८ ॥

धनेशे धर्मगे सौम्ये भाग्यवृद्धिप्रदायकः।
क्रूरो भिक्षारतो नित्यं क्रोधनो बहुभाषकः ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश नवम भाव में हो और यदि शुभ ग्रह हो तो भाग्यवृद्धिकारक होता है। यदि पापग्रह हो तो वह मनुष्य भिक्षा माँगने वाला, क्रोधी और अधिक बोलने वाला होता है ॥ ९ ॥

धननाथगते कर्मे राजद्वाराद्धनागमः।
सौम्यगृहे स्ववर्गस्य मातापित्रोश्च पालकः ॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश दशम भाव में हो उस मनुष्य को राजद्वार से धन की प्राप्ति होती है। और यदि दशम स्थान शुभ ग्रह की राशि गत हो तो वह मनुष्य अपने बन्धु वर्गों का और माता-पिता का पालन करने वाला होता है ॥ १० ॥

कुटुम्बेशगते लाभे व्यवहारी प्रियंवदः।
शूरो धनविहीनश्च शुभखेटे धनागमः॥ ११॥

जिसके जन्मकाल में द्वितीयेश एकादश भाव में हो वह मनुष्य व्यवहार में चतुर, प्रिय वचन बोलने वाला, धन से हीन होता है। यदि द्वितीयेश शुभ ग्रह हो तो उस मनुष्य को धन की प्राप्ति होती है ॥ ११ ॥

दुष्टकर्मरतो नित्यं धनेशो द्वादशे गृहे।
क्रूरे धनविहीनश्च सौम्ये भाग्यप्रदायकः॥ १२॥

यदि द्वितीयेश द्वादश स्थान में हो तो वह मनुष्य नित्य नीच कर्म करने वाला होता है। यदि द्वितीयेश पाप ग्रह हो तो वह मनुष्य धन से हीन होता है, यदि शुभ ग्रह हो तो भाग्य की वृद्धि होती है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगतद्वितीयेशफलम्।

## अथ तृतीयेशफलम्

तृतीयेशगते लग्ने लम्पटो बहुभोजकः।
स्वजने भेदकारी च पुत्रदारविवर्जितः॥ १॥

जिसके जन्मकाल में तृतीयेश लग्न में हो वह मनुष्य धूर्त, बहुत भोजन करने वाला, अपने परिजनों से भेद करने वाला और स्त्री पुत्र से रहित होता है ॥ १ ॥

तृतीयेशे धने यस्य निर्धनः स्वल्पजीवनः।
क्रूरे बन्धुविरोधी च सौम्ये बन्धुप्रियो भवेत्॥ २॥

जिसके जन्मकाल में तृतीयेश द्वितीय भाव में हो वह मनुष्य धन से हीन और अल्पायु होता है। यदि तृतीयेश पाप ग्रह हो तो वह मनुष्य बन्धुओं का विरोधी होता है, और शुभग्रह हो तो बन्धुप्रिय होता है ॥ २ ॥

विक्रमेशे तृतीयस्थे बान्धवानां सुखप्रदः ।
द्विजदेवार्च्चने भक्तिर्नृपाल्लाभः समादिशेत् ॥ ३ ॥

यदि तृतीयेश तृतीय स्थान में हो तो वह मनुष्य बन्धुओं को सुख देनेवाला, ब्राह्मण, देवता के पूजन में श्रद्धालु और राजा से लाभ करने वाला होता है ॥ ३ ॥

तृतीयेशे चतुर्थस्थे सौम्ये पितृसुखान्वितः ।
पितृवित्तापहारी च क्रूरे धनविवर्जितः ॥ ४ ॥

यदि तृतीयेश शुभग्रह होकर चतुर्थ भाव में बैठा हो तो जातक पिता के सुख से युत होता है और यदि तृतीयेश पापग्रह होकर चतुर्थ में बैठा हो तो पिता के धन का नाश करने वाला तथा निर्धन होता है ॥ ४ ॥

तृतीयेशे पञ्चमस्थे बन्धुपुत्रादिरक्षकः ।
दीर्घायुः सुखभोगी च परोपकरणे रतः ॥ ५ ॥

यदि तृतीयेश पञ्चम स्थान में हो तो वह मनुष्य बन्धु-बान्धवों का तथा पुत्र का रक्षा करने वाला, दीर्घायु, सुख भोगनेवाला और परोपकार करने वाला होता है ॥ ५ ॥

बान्धवेशे गते षष्ठे बान्धवानां विरोधिता ।
नेत्रे रोगो रिपोर्भीतिश्चित्तभ्रान्तिः कदाचन ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में तृतीयेश षष्ठ भाव में हो वह मनुष्य बन्धुओं से विरोध करने वाला, नेत्र से पीड़ित होता है । और उसको शत्रुओं का भय होता है, और कभी २ चित्त में भ्रान्ति (मतिभ्रम) भी होताहै॥६॥

सहजेशे गते द्यूने भार्या रूपवती सती ।
दिव्याभरणसम्पन्ना देवागारे सदा रतिः ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में तृतीयेश सप्तम स्थान में हो तो उस मनुष्य की स्त्री अत्यन्त सुन्दरी और सती (पतिव्रता), उत्तम २ भूषण से, वस्त्र से सम्पन्न और देवताओं की भक्ति-परायणा होती है ॥ ७ ॥

भ्रातृनाथेऽष्टमं याते भ्राता तु सरुजो भवेत् ।
क्रूरेऽष्टमे भवेत्पीडा सौम्ये रोगविनाशकः ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकालमें तृतीयेश अष्टम स्थान में हो उस मनुष्य का भाई होता है। यदि तृतीयेश पापग्रह हो तो उस मनुष्य का भाई रोगी होता है, यदि तृतीयेश पापग्रह हो तो वह मनुष्य अष्टम वर्ष में स्वयं भी रोग से पीड़ित होता है। यदि शुभ ग्रह हो तो रोग नाश करने वाला होता है ॥ ८ ॥

भ्रातृनाथे गते धर्मे क्रूरे वन्धुभयप्रदः ।
सौम्ये बान्धवभक्तिश्च बान्धवानां सुखप्रदः ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में तृतीयेश नवम स्थान में हो और तृतीयेश पापग्रह हो तो वह मनुष्य वन्धुओं को भय देने वाला होता है। यदि शुभ ग्रह हो तो बान्धवों का भक्त और वन्धुवर्गों को सुख देने वाला होता है ॥ ९ ॥

बान्धवेशे गते कर्मे नृपोऽपि भ्रातृवच्चरेत् ।
दिव्यवस्त्रधरो नित्यं स्वजातेर्मानवर्द्धनः ॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में तृतीयेश दशम स्थान में हो उस मनुष्य को राजा भी भाई के समान व्यवहार करता है और वह मनुष्य सुन्दर वस्त्र पहरने वाला और अपने जाति तथा वंश की मर्यादा वढ़ाने वाला होता है ॥ १० ॥

तृतीयेशगते लाभे वन्धूनां लाभदायकः ।
भोगैश्वर्यसमायुक्तो नित्यं सन्मानभाग्भवेत् ॥ ११ ॥

यदि तृतीयेश एकादश स्थान में हो तो वह मनुष्य वन्धुओं को लाभ पहुँचाने वाला; भोग तथा ऐश्वर्य से युक्त होकर नित्य सत्कार (आदर) का भागी होता है ॥ ११ ॥

सहजेशे व्ययस्थाने दूरे वसति बान्धवः ।
अथवा स्वल्पप्रीतिश्च जायते नात्र संशयः ॥ १२ ॥

यदि जन्म काल में तृतीयेश द्वादश स्थान में हो त उसो मनुष्य का भाई दूरमें रहने वाला होता है, अर्थात् वह मनुष्य भाई के सुख से रहित होता है, अथवा भाइयों के साथ स्वल्प (थोड़ी) प्रीति होती है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगततृतीयेशफलम् ॥

## अथ चतुर्थेशफलम्

चतुर्थेशे गते लग्ने मातृस्नेहः प्रजायते ।
भोगैश्वर्यसमायुक्तो पितुः सुखविवर्जितः ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश लग्न में हो वह मातृस्नेहवान, भोग तथा ऐश्वर्य से युक्त और पितृ-सुख से रहित होता है ॥ १ ॥

पातालेशे धनस्थे च क्रूरे पितृविरोधिकृत् ।
शुभश्चेत्पितृभक्तश्च पितुराज्ञां प्रपालकः ॥ २ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश द्वितीय स्थान में हो और पापग्रह हो तो वह मनुष्य पिता से विरोध करने वाला होता है। यदि शुभ ग्रह तो हो पिता की भक्ति करने वाला और पिता की आज्ञा पालन करने वाला होता है ॥ २ ॥

चतुर्थेशगते वीर्ये वान्धवानां प्रियं करः ।
मातापित्रोः सुसेवी च धनसन्तानवर्द्धनः ॥ ३ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य वन्धुओं का प्रिय करने वाला, माता-पिता की सेवा करने वाला तथा धन और पुत्र की वृद्धि करने वाला होता है ॥ ३ ॥

तुर्यनाथगते तुर्ये पितृलाभकरः सदा ।
राजद्वारेऽतिमान्यं च भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ४ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य पिता को लाभ कराने वाला होता है। और उसकी राजद्वार में बड़ी प्रतिष्ठा

होती है। यह भृगु जी का वचन है, इसमें संशय नहीं ॥ ४ ॥

तुर्यनाथे सुतस्थाने गजाश्वादिसमन्वितः।
सुतसौख्यसमायुक्तो दीर्घायुः सुखभाग्भवेत् ॥ ५ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश पंचम स्थान में हो वह मनुष्य हाथी-घोड़े आदि से युक्त तथा पुत्र के सुख से युक्त, दीर्घायु और सुख भोगने वाला होता है ॥ ५ ॥

चतुर्थेशरिपुस्थाने पितुरर्थविनाशकः।
क्रूरे वैरकरो नित्यं सौम्ये च धनसंचकः ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश षष्ठ भाव में हो वह मनुष्य पिता के धन को नाश करने वाला होता है, यदि चतुर्थेश पापग्रह हो तो पिता से तथा अन्य जनों से वैर ( विरोध ) करने वाला, शुभग्रह हो तो धन का संचय (इकट्ठा) करने वाला होता है ॥ ६ ॥

चतुर्थेशगते द्यूने भार्या रूपवती भवेत्।
सौम्ये प्रीतिकरी भार्या क्लीवत्वं च कुजे स्थिते ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश सप्तम स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री सुन्दरी होती है। यदि चतुर्थेश शुभग्रह हो तो स्त्री प्रीति करने वाली होती है। यदि चतुर्थेश मंगल हो तो स्त्री नपुंसकता को प्राप्त होती है ॥ ७ ॥

चतुर्थेशाष्टमे याते क्रूरे रोगान्वितः सदा।
म्लेच्छकर्मरतो नित्यं भृगुणा परिभाषितम् ॥ ८ ॥

यदि चतुर्थेश पापग्रह होकर अष्टम स्थान में हो तो वह मनुष्य जीवन भर रोग से युक्त होकर पीड़ित रहता है और म्लेच्छकर्म याने हिंसा आदि कर्म करने में रत रहता है, ऐसा भृगुजी ने कहा है ॥ ८ ॥

चतुर्थेशगते धर्मे धर्मकर्मान्वितः सदा।
पितृधर्मसुसंग्राही निरपेक्षः प्रजायते ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य सर्वदा धर्म कार्य में लगा रहता है, पिता के धर्मानुकूल धर्म ग्रहण करता है और सबसे निरपेक्ष याने किसी की भी परवाह नहीं करने वाला होता है॥ ९ ॥

पातालेशगते कर्मे मातापित्रोः सुखप्रदः ।
राजद्वारा धनाप्तिञ्च ह्याज्ञाकारी भवेन्नरः॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश दशम भाव में हो वह मनुष्य अपने माता और पिता को सुख देने वाला और आज्ञाकारी तथा राज-दरबार से धन प्राप्ति करने वाला होता है ॥ १० ॥

लाभस्थाने चतुर्थेशे पिता तस्य विदेशगः।
पापखेटे विजानीयात परदेशे जनिर्भवेत् ॥ ११ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश एकादश स्थान में हो उस मनुष्य का पिता सदैव परदेशी होता है। यदि चतुर्थेश पापग्रह होकर एकादश स्थान में हो तो उस मनुष्य का जन्म भी परदेश में ही समझना चाहिये ॥ ११ ॥

तुर्यनाथे व्ययस्थाने सदा रोगान्वितो नरः।
न किञ्चित् सुखमाप्नोति भृगुवाक्यं न संशयः॥ १२ ॥

जिसके जन्मकाल में चतुर्थेश द्वादश स्थान में हो वह मनुष्य सदैव रोग से पीड़ित रहता है और जिन्दगी में कुछ भी सुख नहीं प्राप्त करता है, ऐसा भृगु जी का वचन है, इसमें सन्देह नहीं ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगतचतुर्थेशफलम्।

## अथ पंचमेशफलम्

पंचमेशे गते लग्ने शास्त्रवेत्ता सुकर्मणः।
सुबुद्धिः ख्यातिमाँल्लोकशान्तो मधुरवाग्भवेत्॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में पञ्चमेश लग्न में हो वह मनुष्य शास्त्र को जानने वाला, उत्तम कर्म करने वाला, सद्बुद्धिमान्, लोक में विख्यात, शान्त चित्तवाला और मधुर वचन बोलने वाला होता है ॥ १ ॥

धनस्थाने सुतेशस्थे यदि क्रूरग्रहो भवेत् ।
नृत्यगीतरतो नित्यं कष्टेन धनमाप्यते ॥ २ ॥

पञ्चमेश पापग्रह हो और द्वितीय स्थान में हो तो मनुष्य नाच और गानों का प्रिय होता है और कष्ट से धन की प्राप्ति करता है ।

पञ्चमेशे तृतीयस्थे मिष्टभाषी सुपण्डितः ।
पालको बन्धुवर्गाणां बलवीर्यसमन्वितः ॥ ३ ॥

जिसके जन्मकाल में पञ्चमेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य मधुर वचन बोलने वाला, उत्तम पण्डित, बन्धु-बान्धवों की रक्षा करने वाला और बल तथा उत्साह से युक्त होता है ॥ ३ ॥

सुतेशे तुर्यगे यस्य पितृकर्मानुगः सदा ।
प्रसिद्धो मातृभक्तश्च सदाचारी प्रियंवदः ॥ ४ ॥

जिसके जन्मकाल में पञ्चमेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य अपने पिता के धर्मकर्मानुसार चलनेवाला, लोक में प्रसिद्ध, मातृ-भक्त, सदाचारी और मधुर वचन बोलने वाला होता है ॥ ४ ॥

पंचमे पंचमेशस्थे बुद्धिमान् सत्यवाग्भवेत् ।
कुशलः सर्वकार्येषु पुत्राणां मानवर्द्धनः ॥ ५ ॥

पञ्चमेश पंचम स्थान में हो तो मनुष्य बुद्धिमान्, सत्यवक्ता, सभी कार्यों में निपुण और सन्तानों का मान बढ़ानेवाला होता है ।

सुतेशे रिपुभावस्थे नित्यं कलहकृद्भवेत् ।
पीडितो गुह्यरोगेण भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में पञ्चमेश षष्ठ स्थान में हो वह मनुष्य नित्य कलह करनेवाला और गुह्यरोग (गुप्तरोग) से पीड़ित रहने वाला होता

है। ऐसा भृगुजी का वचन है। इसमें सन्देह नहीं करना चाहिये॥६॥

गिरां नाथगते द्यूने तस्य भार्या प्रियंवदा।
सुशीला सुभगा चैव पतिभक्तिपरायणा॥ ७॥

पञ्चमेश सप्तम स्थान में हो तो मनुष्य की स्त्री प्रिय वचन बोलने वाली, सुशीला, सुभगा और स्वामिभक्तिपरायणा होती है।

सुतेशे निधने यस्य गृहिणी कर्कशा भवेत्।
न दक्षा गृहकार्येषु भृगुवाक्यं न संशयः॥ ८॥

जिसके जन्मकाल में पञ्चमेश अष्टम स्थान में हो तो उस की स्त्री कर्कशा (कलह करनेवाली) होती है और गृह के कार्यों में भी चतुरा नहीं होती ऐसा भृगुजी का वचन है, इसमें सन्देह नहीं करना चाहिये॥ ८॥

सुतेशे नवमे यस्य तस्य पुत्रो नृपोपमः।
किंवा ग्रन्थप्रणेता स्याद् विश्रुतो वंशदीपकः॥ ९॥

जिसके पंचमेश नवम स्थान में हो उसका लड़का राजा के समान अथवा ग्रन्थ रचने वाला तथा विख्यात कुल-दीपक होता है॥ ९॥

कर्मगेहे गिरां नाथे राजद्वारा धनागमः।
राजमन्त्री प्रसिद्धश्च जनन्याः सुखसंयुतः॥ १०॥

जिसके जन्मकाल में पंचमेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य राज दरबार से धन की प्राप्ति करता है। राजा का मन्त्री होता है, विख्यात (प्रसिद्ध) होता है और माता के सुख से युक्त होता है॥ १०॥

सुतेशे लाभगेहस्थे नृत्यगीतकलान्वितः।
संगीतं कुरुते नित्यं नृपवद्राजते भुवि॥ ११॥

जिसके जन्मकाल में पंचमेश एकादश स्थान में हो वह नर नृत्य (नाच)—गीत (गाना) की कला को जानने वाला, संगीत करने वाला होता है, और राजा की तरह संसार में शोभायमान होता है॥ ११॥

पंचमेशे व्ययस्थाने क्रूरे सुखविवर्जितः ।
सौम्ये सुखमवाप्नोति विदेशे गमनं भवेत् ॥ १२ ॥

जिसके जन्मकाल में पंचमेश पापग्रह होकर द्वादश स्थान में हो वह मनुष्य सुख से विहीन होता है। यदि पंचमेश शुभ ग्रह हो तो मनुष्य सुखी होता है और परदेशी होता है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगतपंचमेशफलम् ॥५॥

## अथ षष्ठेशफलम्

षष्ठेशो लग्नगो यस्य स नरो दुःखभाग्भवेत् ।
धनहानिकरः पापे स्वजनो रिपुतां व्रजेत् ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश लग्न में हो वह मनुष्य दुःख भोगने वाला होता है, यदि षष्ठेश पाप ग्रह हो तो धन का नाश करने वाला और अपने बन्धुवर्गों से शत्रुता करने वाला होता है ॥ १ ॥

षष्ठेशे तु धनस्थाने कुटुम्बे रोगदो भवेत् ।
शत्रवो वृद्धितां यान्ति चिकित्सायां धनक्षयः ॥ २ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य कुटुम्ब परिवारों को रोग देने वाला होता है और शत्रुओं की वृद्धि होती है तथा चिकित्सा में धन का नाश होता है ॥ २ ॥

षष्ठेशे तृतीयस्थे बान्धवानां प्रपीडकः ।
विदेशे मरणं तस्य विपाके कलिकृद्भवेत् ॥ ३ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य अपने बन्धु-बान्धवों को पीड़ा देने वाला होता है तथा विदेश में उसकी मृत्यु होती है, और वृद्धावस्था में कलह करने वाला होता है ॥३॥

षष्ठेशे तुर्यगे यस्य तातपुत्रोऽरितां व्रजेत् ।
पितुर्धनमवाप्नोति अनायासे कदाचन ॥ ४ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश चतुर्थ स्थान में हो उस मनुष्य

का पुत्र और पिता भी शत्रु की तरह व्यवहार करता है और किसी समय विना परिश्रम से ही पिता से धन की प्राप्ति होती है ॥ ४ ॥

पष्ठेशे पञ्चमस्थाने क्रूरे तातसुतो रिपुः ।
सौम्ये सुखमवाप्नोति भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ५ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश पञ्चम स्थान में हो और यदि षष्ठेश पाप ग्रह हो तो उस मनुष्य का पिता और पुत्र भी शत्रु के समान व्यवहार करता है। यदि षष्ठेश शुभ ग्रह हो तो वह मनुष्य सुखी होता है, ऐसा भृगुजी का वचन है इसमें सन्देह नहीं ॥ ५ ॥

रिपुनाथे रिपुस्थाने शत्रुणा परिपीडितः ।
न किञ्चित्सुखमाप्नोति दुःखभागी न संशयः ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश षष्ठ स्थान में हो वह मनुष्य सदैव शत्रु से पीड़ित होता है। और कुछ भी सुख नहीं प्राप्त करता प्रत्युत सर्वदा दुःख भोगने वाला होता है ॥ ६ ॥

रिपुनाथगते द्यूने क्रूरे भार्या विरोधिनी ।
दुर्भगा कर्कशा चैव सौम्ये वन्ध्या प्रजायते ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में षष्ठेश सप्तम स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री स्वामी से विरोध करने वाली दुर्भगा और कर्कशा होती है। यदि षष्ठेश शुभ ग्रह हो तो स्त्री बन्ध्या ( पुत्रहीन ) होती है ॥७॥

रिपुनाथे गते रन्ध्रे शत्रुभिर्मृत्युमाप्नुयात् ।
विषादी स्नेहहीनश्च भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ८ ॥

जिसके जन्माल में षष्ठेश अष्टम स्थान में हो वह मनुष्य शत्रुओं के द्वारा मृत्यु को प्राप्त होता है। और बिषाद करने वाला तथा स्नेह से रहित होता है ऐसा भृगुजी ने कहा है ॥ ८ ॥

षष्ठेशे धर्म्मगे यस्य क्रूरे बन्धुविरोधिता ।
नास्तिको निन्दकश्चैव वेदशास्त्रावमानिता ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश यदि पाप ग्रह होकर नवम स्थान

में हो तो मनुष्य बान्धवों से विरोध करने वाला नास्तिक (पाखण्डी), निन्दक और वेद तथा शास्त्रों का अपमान करने वाला होता है॥९॥

रिपुनाथे गते कर्म्मे भ्रातृदोषी भवेन्नरः।
निर्बुद्धिः विग्रही चैव दुष्टकर्मरतः सदा ॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य भाई के दुःख से युक्त, बुद्धिहीन, लड़ाई करनेवाला और सर्वदा दुष्ट ( नीच ) कर्मों में रत रहने वाला होता है ॥ १० ॥

रिपुनाथे गते लाभे क्रूरे मृत्युभयं भवेत्।
तस्कराद्धनहानिः स्याच्चतुष्पादाप्तिहेतवे ॥ ११ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश यदि पापग्रह होकर एकादश स्थान में हो तो उस मनुष्य को सदैव मृत्यु की शङ्का होती रहती है, और पशुओं के लाभार्थ चौर से धन की हानि होती है ॥११॥

षष्ठेशो द्वादशस्थाने चतुष्पादाद्धनक्षयः।
गमनागमने चैव नरो मृत्युमवाप्नुयात् ॥ १२ ॥

जिसके जन्मकाल में षष्ठेश द्वादश स्थान में हो उस मनुष्य को पशुओं से धन का नाश होता है और गमनागमन ( विदेश जाने आने से ) से मृत्यु को प्राप्त करता है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगतषष्ठेशफलम् ॥

## अथ सप्तमेशफलम्

सप्तमेशगते लग्ने तस्य भार्या प्रियंवदा।
रूपयौवनसम्पन्ना पतिचित्तानुसारिणी ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश लग्न में हो उस मनुष्य की स्त्री प्रिय वचन बोलने वाली, रूप यौवन से सम्पन्न और स्वामी के मनोनुकूल चलनेवाली होती है ॥ १ ॥

जायापतौ धनस्थाने कलत्रं धनसंयुता ।
मोदते स्वामिना सार्द्धं भृगुवाक्यं न संशयः ॥ २ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश द्वितीय स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री धन से युक्त होती है और सदैव स्वामी के साथ हर्ष पूर्वक निवास करती है, ऐसा भृगुजी का वचन है, इसमें सन्देह नहीं ॥ २ ॥

सप्तमेशे तृतीयस्थे बान्धवाः प्रियकारिणः ।
भार्या रूपवती सौम्ये क्रूरे कलहकारिणी ॥ ३ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश तृतीय स्थान में हो उस मनुष्य के बन्धु-बान्धव प्रिय करने वाले होते हैं, यदि सप्तमेश शुभ ग्रह हो तो स्त्री सुन्दरी होती है और पापग्रह हो तो कलहकारिणी होती है॥३॥

जायानाथे गते तुर्ये पितृवैरकरः सदा ।
पितुर्धनमवाप्नोति भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ४ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य पिता से विरोध करने वाला होता है और पिता से धन की प्राप्ति करने वाला होता है, ऐसा भृगुजी का वचन है ॥ ४ ॥

सप्तमेशे सुतस्थाने भार्या च सुभगा भवेत् ।
सुशीला गुणसम्पन्ना पत्युराज्ञापरायणा ॥ ५ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश पञ्चम स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री सौभाग्यवती, सुशीला, गुण-सम्पन्ना और स्वामी की आज्ञानुसार चलनेवाली होती है ॥ ५ ॥

कान्तानाथे रिपोर्गेहे नारी रोगसमन्विता ।
प्रीतिर्न जायते किञ्चित् क्रूरे मृत्युर्न संशयः ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश षष्ठ स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री सदैव रोगिणी रहती है, स्वामी के प्रेम से उदासीन होती है, यदि सप्तमेश पाप ग्रह हो तो उस मनुष्य की स्त्री की मृत्यु होती है६

सप्तमेशे गते द्यूने पूर्णसौख्यं कलत्रजम् ।
गुणवत्पुत्रमाप्नोति भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश सप्तम स्थान में हो उस मनुष्य को स्त्रीसम्बन्धी पूर्ण सौख्य होता है और गुणवान् पुत्र का लाभ होता है ऐसा भृगुजी की वचन है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ७ ॥

कान्तानाथे गते रन्ध्रे गणिकायां रतः पुमान् ।
क्रूरे हीनकलत्रश्च सौम्ये सौख्यसमन्वितः ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश अष्टम स्थान में हो वह मनुष्य सदैव वेश्या में रत रहता है, यदि सप्तमेश पाप ग्रह हो तो स्त्रीसुख से हीन और शुभग्रह हो तो स्त्रीसुख से सम्पन्न होता है ॥ ८ ॥

कान्तानाथे गते धर्म्मे सुशीला सुन्दरी प्रिया ।
पापखेटे कुरूपा च नित्यं कलहकारिणी ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश नवम स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री सुशीला, सुन्दरी और प्रेम करने वाली होती है, यदि सप्तमेश पाप ग्रह हो तो स्त्री कुरूपा और कलहकारिणी होती है ॥ ९ ॥

कान्तानाथे गते कर्म्मे नृपसेवी भवेन्नरः ।
पापग्रहे कुलद्वेषी भृगुवाक्यं न संशयः ॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य राज-सेवी होता है, यदि सप्तमेश पाप ग्रह हो तो अपने कुलजनों से द्वेष करने वाला होता है, ऐसा भृगुजी का वचन है ॥ १० ॥

जायेशे लाभगेहस्थे नारी भक्तिगुणान्विता ।
सुशीला सुस्मिता चैव पतिप्रेमपरायणा ॥ ११ ॥

जिसके जमन्काल में सप्तमेश एकादश स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री भक्ति करने वाली, गुणयुक्ता, सुशीला, हास्ययुक्ता और स्वामी की प्रेमपरायणा होती है ॥ ११ ॥

सप्तमेशे व्ययस्थाने भार्या कलहकारिणी।
दुःशीला लोलुपा दुष्टा भृगुवाक्यं न संशयः ॥ १२ ॥

जिसके जन्मकाल में सप्तमेश द्वादश स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री कलह-कारिणी, दुःशीला, लोभी, दुष्टा और नीच कर्म करनेवाली होती है। ऐसा भृगुजी का वचन है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगतसप्तमेशफलम्।

## अथाष्टमेशफलम्

अष्टमेशे गते लग्ने नानारोगसमन्वितः।
वादोपवादनिरतः राजद्वाराद्धनागमः ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश लग्न में हो वह मनुष्य अनेक प्रकार के रोग से युत होकर वादविवाद में निरत और राजद्वारा धन की प्राप्ति करता है ॥ १ ॥

अष्टमेशे धनस्थाने अल्पजीवी भवेन्नरः।
क्रूरे क्रूरक्रियायुक्तो सौम्येऽतिसुभगो भवेत् ॥ २ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य अल्पायु होता है, यदि अष्टमेश पाप ग्रह हो तो नीच कर्म में युक्त रहता है और शुभ ग्रह हो तो अत्यन्त सौभाग्यशाली होता है ॥२॥

अष्टमेशे तृतीयस्थे मित्रबन्धुविरोधवान्।
अथवा बन्धुहीनश्च नरो निष्ठुरवाग्भवेत् ॥ ३ ॥

जिस मनुष्य के जन्मकाल में अष्टमेश तृतीय स्थान में हो वह अपने बन्धुवर्गों से विरोध करने वाला अथवा बन्धु-हीन होता है और निष्ठुर वचन बोलने वाला होता है ॥ ३ ॥

अष्टमेशे चतुर्थस्थे मातापित्रोश्च पीडकः।
पितुर्धनमवाप्नोति भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ४ ॥

जिसके जन्म काल में अष्टमेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य

माता-पिता को कष्ट देने वाला होता है, किन्तु पिता से धन-प्राप्ति करता है, ऐसा भृगुजी का वचन है ॥ ४ ॥

रन्ध्रेशे जायते पुत्रे क्रूरे पुत्रविवर्जितः।
कदापि जायते पुत्रः सदा रोगेण पीडितः ॥ ५ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश पाप ग्रह होकर पंचम स्थान में हो वह मनुष्य पुत्र से रहित होता है, यदि पुत्र हो भी तो सदैव रोग से पीड़ित होता है ॥ ५ ॥

अष्टमेशे रिपुस्थाने सूर्ये भूभृद्विरोधवान्।
गुरुस्तुङ्गे सुदृष्टिश्चेद्दीर्घायुष्मान्नरो भवेत् ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में अष्टमेश सूर्य षष्ठ स्थान में हो वह मनुष्य राजा से विरोध करने वाला होता है। यदि बृहस्पति उच्च में हो या शुभ ग्रह से दृष्ट हो तो मनुष्य दीर्घायु होता है ॥ ६ ॥

अष्टमेशे गते द्यूने नरो भीतिसमन्वितः।
अग्निवातभयं विन्द्याद् भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश सप्तम स्थान में हो वह मनुष्य सदैव भयभीत रहता है, और उसको अग्नि तथा वायु के विकार से भय होता है, ऐसा भृगुजी का वचन है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ७ ॥

अष्टमेशे गते छिद्रे नरो हृष्टशरीरवान्।
दीर्घायुर्बलवांश्चैव विदेशे धनमाप्नुयात् ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य हृष्ट-पुष्ट शरीर वाला, दीर्घायु, बलवान् और विदेश में धन लाभ करने वाला होता है ॥ ८ ॥

अष्टमेशे गते धर्मे कुसंगी जीवघातकः।
बन्धुवर्गविरोधी च सत्संगविमुखो नरः ॥ ९ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य कुमार्गगामी, जीवघात करने वाला, बन्धुओं से विरोध करने वाला

और सत्सङ्ग से विमुख (वर्जित) होता है ॥ ९ ॥

अष्टमेशे गते कर्मे नीचकर्मरतः सदा ।
क्रूरखेटे नीचवृत्तिर्मातृसौख्यविवर्जितः ॥ १० ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य सदैव नीचकर्म में रत रहता है, यदि अष्टमेश पापग्रह हो तो नीच कर्मों से जीविका करने वाला और मातृ-सुख से विहीन होता है ॥१०॥

अष्टमेशे गते लाभे बाल्याद् दुःखसमन्वितः ।
वार्द्धक्ये सुखमाप्नोति भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ११ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टमेश एकादश स्थान में हो वह मनुष्य बाल्यावस्था में दुःखयुक्त होता है और वृद्धावस्था में सुखी होता है। ऐसा भृगुजी का वचन है इसमें सन्देह नहीं ॥ ११ ॥

अष्टमेशे व्ययस्थाने क्रूरे निर्घृणमानवः ।
व्यंगदेही प्रियाहीनः स्वल्पायुष्मान्नरो भवेत् ॥ १२ ॥

जिसके जन्मकाल में अष्टश पापग्रह होकर द्वादश स्थान में हो वह मनुष्य दया से रहित, व्यङ्ग ( न्यूनाधिकाङ्ग ) वाला, स्त्री से विहीन और अल्पायु होता है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावगताष्टमेशफलम् ।

## अथ नवमेशफलम्

भाग्यनाथे विलग्नस्थे गुरुदेवार्च्चने रतः ।
कृपणो धनवांश्चैव राज्यकर्मरतः सदा ॥ १ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश लग्न में हो वह मनुष्य गुरु तथा देवता के पूजन में परायण, कृपण, धनवान् और सदैव राजा के कार्यों में रत रहता है ॥ १ ।

नवमेशे धनस्थाने शीलवान् सत्यभाषणः ।
सत्कृतिः सुखभोगी च चतुष्पादेन पीडितः ॥ २ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य शीलवान् , सत्य बोलने वाला, उत्तम कार्य करने वाला, सुखी,

भोगी और चतुष्पाद ( पशुओं ) से पीड़ित होता है ॥ २ ॥

भाग्येशे सहजस्थाने तेजस्वी बन्धुवत्सलः ।
लोके सुकृतिविख्यातः पितृकार्यरतः सदा ॥ ३ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य पराक्रमी, बन्धुप्रेमी, संसार में सुकृति से विख्यात और पिता के कार्य में परायण होता है ॥ ३ ॥

भाग्यनाथे सुखे संस्थे पितृसेवी भवेन्नरः ।
बन्धुवर्गरतो नित्यं नारीणां प्रियकृद्भवेत् ॥ ४ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य पिता की सेवा करने वाला, बन्धुवर्गों में सदैव रत और स्त्रियों का प्रिय करने वाला होता है ॥ ४ ॥

धर्मनाथे गते पुत्रे गुरुभक्तिरतः सदा ।
वपुषा सुन्दरो दिव्यो रत्नभूपासमन्वितः ॥ ५ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश पंचम स्थान में हो वह मनुष्य सदैव गुरु की भक्ति में परायण, शरीर से अत्यन्त दिव्य सुन्दर और रत्नों के भूषण ( जेवर ) से समन्वित होता है ॥ ५ ॥

भाग्येशे षष्ठगे यस्य शत्रवो लाभकारिणः ।
शत्रोर्भयं भवेत्तस्य भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ६ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश षष्ठ स्थान में हो वह मनुष्य शत्रुओं से लाभ करने वाला होता है किन्तु शत्रुओं के भय से युक्त रहता है, ऐसा भृगु जी का वचन है इसमें सन्देह नहीं ॥ ६ ॥

भाग्येशे द्यूनगे यस्य भार्या सत्यवती प्रिया ।
धनयुक्ता सुरूपा च पतिसेवनतत्परा ॥ ७ ॥

जिसके जन्मकाल में नवमेश सप्तम स्थान में हो उस मनुष्य की स्त्री सत्य बोलने वाली, मनोनुकूल प्रिय करने वाली, धन से युक्ता, सुन्दरी और पति सेवा में तत्पर रहती है ॥ ७ ॥

नवमेशे गते रन्ध्रे बन्धुविद्याविवर्जितः ।
सत्क्रियाविमुखो लोके नीचकर्मरतः सदा ॥ ८ ॥

जिसके जन्म काल में नवमेश अष्टम स्थान में हो वह मनुष्य विद्या और बन्धुओं से रहित, उत्तम कार्य से विमुख और सदैव नीच कार्य में रत रहता है ॥ ८ ॥

धर्मनाथगते धर्मे धर्ममूर्तिर्विशालदृग् ।
बन्धुप्रियकरो नित्यं दातारो देवपूजकः ॥ ९ ॥

जिसके जन्म काल में नवमेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य धर्म की मूर्ति, विशाल नेत्र वाला, बन्धुप्रियकारी, दानी और देवता में श्रद्धा रखने वाला होता है ॥ ९ ॥

धर्मनाथे गते कर्मे मातापित्रोश्च पूजकः ।
राजमानी प्रियायुक्तः राजद्वारा धनागमः ॥ १० ॥

जिसके जन्म काल में नवमेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य माता और पिता की सेवा करने वाला, राजमानी, प्रिया से युक्त और राजद्वार से धन की प्राप्ति करने वाला होता है ॥ १० ॥

धर्मनाथे यदा लाभे हस्त्यश्वादिसमन्वितः ।
नृपतुल्यः स विज्ञेयो ह्यथवा राजमन्त्रिणः ॥ ११ ॥

जिसके जन्म काल में नवमेश एकादश स्थान में हो वह मनुष्य हाथी, घोड़े आदि से युक्त और राजा के समान धनी होता है, अथवा राजमन्त्री होता है ॥ ११ ॥

धर्मेशे द्वादशस्थाने सौम्ये विद्यासमन्वितः ।
क्रूरे धूर्त्तोऽतिमूर्खश्च भृगुणा परिभाषितम् ॥ १२ ॥

जिसके जन्म काल में नवमेश शुभग्रह हो और द्वादश स्थान में हो तो वह मनुष्य विद्वान् होता है, यदि नवमेश पापग्रह हो तो मनुष्य लम्पट, मूर्ख और चंचल होता है, ऐसा भृगुजी ने कहा है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावस्थितनवमेशफलम् ।

## अथ दशमेशफलम्

व्योमेशे लग्नगे यस्य मातापित्रोश्च सेवकः ।

क्रूरे बुद्धिविहीनश्च भृगुवाक्यं न संशयः ॥ १ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश लग्न में हो वह मनुष्य अपने माता-पिता की सेवा करने वाला होता है। यदि दशमेश पाप ग्रह हो तो मनुष्य बुद्धिहीन होता है, ऐसा भृगुजी का वचन है ॥ १ ॥

व्योमेशे धनगे यस्य राजद्वाराद्धनागमः।
कफात्मकः सुखी सौम्यः चलचित्तः प्रतापवान् ॥ २ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य राज-द्वार से धन की प्राप्ति करता है और कफात्मक, सुखी, सौम्य (आनन्द से युक्त), चंचल प्रकृति वाला और प्रतापी होता है ॥३॥

विक्रमे व्योमनाथस्थे विक्रमी मनुजो भवेत्।
नृपसेवानुरक्तश्च सौम्ये वन्धुसमन्वितः ॥ ३ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य साहसी तथा राजसेवी होता है। यदि दशमेश शुभ ग्रह हो तो वह मनुष्य वन्धु-बान्धवों से युक्त होता है ॥ ३ ॥

कर्मनाथे गते तुर्ये मातापित्रोश्च सेवकः।
कीर्त्तिमान् धनवांश्चैव नृपाल्लाभो न संशयः ॥ ४ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य माता और पिता की सेवा करनेवाला, कीर्तिमान्, धनवान् और राजा से धन लाभ करने वाला होता है ॥ ४ ॥

व्योमनाथे गते पुत्रे सौम्यवाक्यरतः सदा।
गीतनृत्यप्रियश्चैव राजद्वाराद्धनागमः ॥ ५ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश पञ्चम स्थान में हो वह मनुष्य मीठे वचन बोलने वाला, गीत तथा नृत्य प्रिय और राजद्वार से धन की प्राप्ति करने वाला होता है ॥ ५ ॥

व्योमेशे रिपुगेहस्थे सदा शत्रुभयान्वितः।
कृपणो क्लेशभागी च नीचवृत्तिरतः सदा ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश षष्ठ स्थान में हो वह मनुष्य सदैव शत्रुओं से भयभीत रहता है, कृपण, क्लेश भोगने वाला और सदैव नीच कर्मों से जीविका करने वाला होता है ॥ ६ ॥

व्योमेशो जायते द्यूने भार्या तस्य पतिव्रता।
सुभगा सौख्यसंयुक्ता रूपौदार्यगुणान्विता ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश सप्तम स्थान में हो तो उस मनुष्य की स्त्री पतिव्रता, सुभगा, सौख्ययुक्ता, सुन्दरी, उदार भाव से युक्ता और भी अनेक गुणों से युक्ता होती है ॥ ७ ॥

व्योमेशे छिद्रगे यस्य सदा रोगेण पीडितः।
आधिव्याधिसमायुक्तः गुप्तरोगेण पीडितः ॥ ८ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश अष्टम स्थान में हो वह मनुष्य सदैव रोग से पीड़ित रहता है, आधि-व्याधि से युक्त और गुप्त रोग से पीड़ित रहता है ॥ ८ ॥

व्योमेशे धर्मगेहस्थे सत्यवादी भवेन्नरः।
मातापित्रोश्च भक्तश्च धनधान्यसमन्वितः ॥ ९ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य सत्यवादी, माता और पिता का भक्त तथा धन-धान्य से युक्त होता है ॥९॥

व्योमेशो व्योमगेहस्थे विख्यातो विजयी भवेत्।
मनस्वी गुणवांश्चैव राजद्वाराद्धनागमः ॥ १० ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य लोक में प्रसिद्ध विजयी, मनस्वी, गुणवान् और राजा के यहां से धन-प्राप्ति करने वाला होता है ॥ १० ॥

व्योमेशे लाभगे यस्य धनधान्यसमन्वितः।
राजमान्यः सुविख्यातो भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ११ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश एकादश स्थान में हो वह मनुष्य धन-धान्य से युक्त, राजमान्य और लोक में प्रसिद्ध होता है। ऐसा भृगुजी ने कहा है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ११ ॥

व्योमेशे द्वादशस्थाने पितृकार्ये धनव्ययः ।
कदाचिद्दैवयोगेन परजायासु लम्पटः ॥ १२ ॥

जिसके जन्म काल में दशमेश द्वादश स्थान में हो वह मनुष्य पिता के कार्य में धन का व्यय करता है और कदाचित् दैव योग से पराई स्त्री से प्रेम करने वाला होता है ॥ १२ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावस्थितदशमेशफलम् ।

## अथ एकादशेशफलम्

लाभेशे लग्नगे यस्य धनधान्यसमन्वितः ।
वाहनादिसुखं तस्य शुभखेटाच्छुभं वदेत् ॥ १ ॥

जिसके जन्म-काल में एकादेश लग्न में हो वह मनुष्य धन धान्य से युक्त और वाहनादि सुखों से भी सुखी होता है, यदि एकादशेश शुभ ग्रह हो तो अत्यन्त शुभ फल होता है ॥ १ ॥

लाभेशे धनराशिस्थे कृपणो धनसंचकः ।
कुटुम्बे प्रीतिकारी च वाहनादिसुखस्तथा ॥ २ ॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य कृपण ( कंजूस ), धन सञ्चय करने वाला, अपने परिवारों से प्रीति करने वाला और वाहनों के सुख से युक्त होता है ॥ २ ॥

लाभेशे सहजस्थाने बन्धुपूज्यो नरो भवेत् ।
बलवीर्यसमायुक्तः दासीदासादिसंयुतः ॥ ३ ॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश तृतीय स्थान में हो वह मनुष्य बन्धुओं से पूजित, बल-साहस से युक्त और दास-दासी से युक्त होता है ॥ ३ ॥

लाभेशे यस्य तुर्यस्थे मातापित्रोश्च सेवकः ।
पित्रा धनमवाप्नोति मुनिना परिभाषितम् ॥ ४ ॥

जिसके जन्म समय में एकादशेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य माता-पिता की सेवा करने वाला और पिता से धन की प्राप्ति करने

वाला होता है, ऐसा भृगुजी ने कहा है ॥ ४ ॥

लाभेशे पञ्चमे याते पुत्रलाभो न संशयः ।
कृतज्ञो बहुलाभश्च मन्त्रयन्त्रविशारदः ॥ ५ ॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश पञ्चम भाव में हो वह मनुष्य निःसन्देह पुत्र लाभ करता है और स्वयं कृतज्ञ, बहुत लाभ करने वाला तथा मन्त्र-यन्त्र जानने वाला होता है ॥ ५ ॥

लाभेशे रिपुभावस्थे नृपचौरभयं वदेत् ।
मातुलं सुखदायी च महिषीधनसंयुतः ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश षष्ठ भाव में हो वह मनुष्य राजा और चौर से भय को प्राप्त करता है, मातुल (मामा) को सुख देने वाला होता है और महिषी (भैंस) के धन से युक्त होता है ॥६॥

लाभेशे सप्तमे यस्य स्त्रीधनेन समन्वितः ।
सुशीला सुन्दरी भार्या पत्युः प्रीतिकरी सदा ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश सप्तम स्थान में हो वह मनुष्य स्त्री के धन से सुखी होता है तथा उसकी स्त्री सुशीला सुन्दरी ( रूपवती ) और सदैव स्वामी से प्रेम करने वाली होती है ॥ ७ ॥

लाभेशो ह्यष्टमस्थाने नृपाल्लाभो न संशयः ।
व्यापारे धनप्राप्तिश्च विपाके रुक् प्रजायते ॥ ८ ॥

जिसके जन्म काल में अष्टम स्थान में एकादशेश हो वह मनुष्य निःसन्देह राजा से धन का लाभ करता है और व्यापार से भी धन लाभ करता है तथा वृद्धावस्था में रोग को प्राप्त करता है ॥ ८ ॥

लाभेशो धर्मगो यस्य नाना लाभसमन्वितः ।
धर्मशीलः प्रतापी च बन्धुकार्यरतः सदा ॥ ९ ॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश नवम भाव में हो वह मनुष्य अनेक प्रकार से धन का लाभ करता है तथा धर्मशील, प्रतापशाली और बन्धुओं के कार्य में सदैव निरत रहता है ॥ ९ ॥

लाभेशे कर्मगे यस्य मातापित्रोश्च सेवकः।
नाना द्रव्यसमायुक्तः भृगुवाक्यं न संशयः॥ १०॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश दशम स्थान में हो वह मनुष्य माता और पिता की सेवा करनेवाला और अनेक द्रव्यों से युक्त होता है॥ १०॥

लाभेशे लाभगे यस्य वहुद्रव्यसमन्वितः।
नाना वाहनसंयुक्तः राजपूज्यो न संशयः॥ ११॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश एकादश स्थान में हो वह मनुष्य वहुत द्रव्य से और अनेक वाहनों से युक्त होता है तथा राजाओं से पूजित होता है॥ ११॥

लाभेशे व्ययगे यस्य मन्दलाभः प्रजायते।
कष्टेन धनप्राप्तिश्च विदेशे मरणं ध्रुवम्॥ १२॥

जिसके जन्म काल में एकादशेश द्वादश स्थान में हो वह मनुष्य वहुत कष्ट से थोड़ा धन प्राप्त करता है और विदेश में उसकी मृत्यु होती है॥ १२॥

इति तन्वादिद्वादशभावस्थितैकादशेशफलम्।

## अथ व्ययेशफलम्

द्वादशेशे गते लग्ने चित्तोदारो न संशयः।
महर्घवस्त्रधारी च सुमूर्त्तिश्च सुवेशवान्॥ १॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश लग्न में हो उस मनुष्य का चित्त निःसन्देह उदार, वहुमूल्य वस्त्र धारण करने वाला, सुन्दर स्वरूप वाला और सौभाग्यशाली होता है॥ १॥

रिःफेशे कोशगे यस्य पुरुषार्थे धनं व्ययेत्।
किञ्चित्काले वसेद् गेहे विदेशे गमनं भवेत्॥ २॥

जिसके जन्मकाल में द्वादशेश द्वितीय स्थान में हो वह मनुष्य पुरुषार्थ ( प्रसिद्धि वा यश ) के लिए धन को खर्च करता है तथा थोड़े काल के लिए गृह में निवास कर सदैव विदेश में रहता है॥२॥

द्वादशेशे तृतीयस्थे भ्रातुः सुखविनाशकः ।
विपाके देहनैर्बल्यं जायते नात्र संशयः ॥ ३ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश तृतीय स्थान में हो उस मनुष्य को भाई का सुख नहीं होता है और विपाक (वृद्धावस्था) में शरीर की दुर्बलता होती है, इसमें संशय नहीं ॥ ३ ॥

रिःफेशः सुखसंस्थश्चेत् कष्टेन सुखमाप्यते ।
मातृकष्टं न सन्देहो विपाके मुनिरब्रवीत् ॥ ४ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश चतुर्थ स्थान में हो वह मनुष्य वहुत कष्ट से अल्प सुख प्राप्त करता है तथा वृद्धावस्था में माता को कष्ट देनेवाला होता है, ऐसा भृगुजी ने कहा है ॥ ४ ॥

द्वादशेशः सुतस्थाने सन्ततेः कष्टदायकः ।
यदि कोऽपि शुभः खेटो न पश्यति सुतालयम् ॥ ५ ॥

जिसके जन्म काल में किसी भी शुभ ग्रह से नहीं दृष्ट होकर द्वादशेश पंचम स्थान में हो तो उस मनुष्य की सन्तानों को द्वादशेश कष्ट देने वाला होता है ॥ ५ ॥

द्वादशेशो यदा षष्ठे शत्रुवर्गविनाशकः ।
राजद्वारेऽतिमानी स्याद्धनवान् सुविचक्षणः ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश षष्ठस्थान में हो वह मनुष्य शत्रुवर्गों को नाश करनेवाला, राजद्वार में विशेष मानी, धनवान् और उत्तम पण्डित होता है ॥ ६ ॥

रिःफेशे यस्य द्यूनस्थे पत्नीकष्टप्रदायकः ।
निर्बलाः शत्रवस्तस्य भृगुवाक्यं न संशयः ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश सप्तम स्थान में हो वह स्त्री को कष्ट देनेवाला होता है और उस मनुष्य का शत्रु स्वयं पराजित रहता है, ऐसा भृगुजी का वचन है ॥ ७ ॥

द्वादशेशो गते रन्ध्रे सुखसौभाग्यदायकः ।
किञ्चित्कष्टं भवेद्देहे ह्यारोग्यं जायते ध्रुवम् ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकाल में द्वादशेश अष्टम स्थान में हो उस को सुख और सौभाग्य की प्राप्ति होती है और शरीर में कुछ कष्ट होता है परन्तु वह कष्ट उसका निश्चय दूर हो जाता है ॥ ८ ॥

रिःफेशो धर्मसंस्थश्चेत्कष्टेन धर्मकार्यकृन् ।
विपाके धनहानिश्च भृगुणा परिभाषितम् ॥ ९ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश नवम स्थान में हो वह मनुष्य बहुत मुश्किल से धर्मकार्य करने वाला होता है और वृद्धावस्था में उसके धन की हानि होती है, ऐसा भृगुजी ने कहा है ॥ ९ ॥

द्वादशेशो यदा कर्मे पितुरर्थविनाशकः ।
राजद्वाराद्धनाप्तिश्च सत्यं सत्यं न संशयः ॥ १० ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश दशम स्थान में हो तो निःसंदेह वह मनुष्य पिता के धन का विनाश करने वाला होता है और राज-दरबार से धन पैदा करता है यह सत्य है, इसमें सन्देह नहीं ॥१०॥

द्वादशेशो यदा लाभे सन्ततेः कष्टदायकः ।
धनं न तिष्ठते गेहे यथा लाभस्तथा व्ययः ॥ ११ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश एकादश स्थान में हो वह मनुष्य सन्तानों को कष्ट देनेवाला होता है और उसके घर में धन स्थिर नहीं रहता। जैसे लाभ होता है वैसे खर्च भी हो जाता है ॥ ११ ॥

द्वादशेशे व्ययस्थे च शत्रुहा निर्न संशयः ।
राजद्वारा धनं प्राप्य धनधान्यसमन्वितः ॥ १२ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादशेश दशम स्थान में हो उस मनुष्य के शत्रुओं का नाश होता है और राजद्वार से धन की प्राप्ति करके धन-धान्य से समन्वित होता है ॥ १२ ॥

इति ज्यौतिषाचार्य श्रीदीनानाथझाकृत-भाषाटीका समाप्ता ।

समाप्तोऽयं भृगुसंहितोक्तभावफलाध्यायः ।

अथ लोमशसंहितोक्त—

# भावफलाध्याय:

## अथ लग्नेशफलम्

### तत्र लग्नगतलग्नेशफलम्—

यत्पादपङ्कजरजोलवमानयन्तो—
मौलौ सकृत्सुरगणाः क्षपयन्ति दैत्यान् ।
काले कलेर्विजयते भवसिन्धुपारं
भक्तो नरोऽतितरसा मनसा भजे ताम् ।
'जरिसो' ग्रामवासि 'श्रीअच्युतानन्द' संज्ञकः ।
करोमि 'विमला' नाम्नीं हिन्दीटीकां सुशोभनाम् ॥

लग्नेशे लग्नगे जन्तुः सुदेहः स पराक्रमी ।
मनस्वी चातिचाञ्चल्यो द्विभार्यापरिगाग्यसौ ॥ १ ॥

जिसके जन्म काल में लग्नेश लग्न में बैठा हो वह मनुष्य सुन्दर देह वाला, पराक्रमी, मनस्वी, अतिशय चञ्चल और दो स्त्रियों के साथ गमन करने वाला होता है ॥ १ ॥

### द्वितीयैकादशगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे च धने लाभे लाभवान् पण्डितो नरः ।
सुशीलो धर्मविन्मानी बहुदारगणैर्युतः ॥ २ ॥

जिसके जन्म काल में द्वितीय या एकादश स्थान में लग्नेश बैठा हो वह मनुष्य आमदनी करने वाला, पण्डित, सुन्दर स्वभाव वाला, धर्म को जानने वाला, मानी और अनेक स्त्रियों से युत होता है ॥२॥

### तृतीयषष्ठगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे सहजे षष्ठे सिंहतुल्यपराक्रमी ।
सर्वसम्पद्युतो मानी द्विभार्यो मतिमान् सुखी ॥ ३ ॥

जिसके जन्म काल में तृतीय या षष्ठ स्थान लग्नेश स्थित हो वह मनुष्य सिंह के समान पराक्रमी, सब प्रकार के सम्पत्तियों से युत, मानी, दो स्त्रियों से युत, बुद्धिमान् और सुखी होता है ॥३॥

दशमचतुर्थगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे दशमे तुर्ये पितृमातृसुखान्वितः ।
वहुभ्रातृयुतः कामी गुणसौन्दर्यसंयुतः ॥ ४ ॥

जिसके जन्म काल में दशम या चतुर्थ स्थान में स्थित लग्नेश हो वह मनुष्य माता-पिता के सुख से युत, वहुत भाइयों से युत, कामी और गुण तथा सुन्दर स्वरूप से युक्त होता है ॥ ४ ॥

पञ्चमभावगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे पञ्चमे मानी सुतैः सौख्यं च मध्यमम् ।
प्रथमापत्यनाशः स्यात्क्रोधी राजप्रवेशिकः ॥ ५ ॥

जिसके जन्म काल में पञ्चम भाव में लग्नेश स्थित हो वह मनुष्य मानी, लड़के से साधारण सुख पाने वाला, प्रथम सन्तान से रहित, क्रोधी और राजा के दरवार में प्रवेश करने वाला होता है ॥ ५ ॥

सप्तमभावगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे सप्तमे यस्य भार्या तस्य न जीवति ।
विरक्तो वा प्रवासी च दरिद्रो वा नृपोऽपि वा ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में सप्तम भाव में लग्नेश स्थित हो उसकी स्त्री नहीं जीती है अर्थात् वहुत जल्दी मरण को प्राप्त करती है ॥६॥ तथा वह मनुष्य विरक्त, परदेश में घूमने वाला, दरिद्र या राजा होता है ॥

अष्टमद्वादशभावगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे व्ययगे चाष्टे शिल्पविद्याविशारदः ।
द्यूती चौरो महाक्रोधी परभार्यातिभोगकृत् ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में अष्टम या द्वादश भाव में लग्नेश स्थित हो वह मनुष्य चित्रकारी विद्या में पण्डित, जुआरी, चोर, अतिशय क्रोधी

और दूसरे की स्त्री में अत्यन्त गमन करने वाला होता है ॥ ७ ॥

नवमभावगतलग्नेशफलम्—

लग्नेशे नवमे जन्तुः भाग्यवान् राजवल्लभः ।
विष्णुभक्तो पटुर्वाग्मी पुत्रदारधनैर्युतः ॥ ८ ॥

जिसके जन्म काल में नवम भाव में लग्नेश स्थित हो वह मनुष्य भाग्यवान्, राजाओं का प्रिय, विष्णु भगवान् का भक्त, चतुर बोलने वाला और पुत्र, स्त्री, धन इन सबों से युक्त होता है ॥ ८ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावस्थितलग्नेशफलम् ।

## अथ धनेशफलम्

तत्रादौ धनभावगतधनेशफलम् -

धनेशे धनगे जन्तुर्धनवान् गर्वसंयुतः ।
भार्याद्वयं त्रयं चापि सुतहीनोऽपि जायते ॥ १ ॥

जिसके जन्म काल में द्वितीय भाव में धनेश स्थित हो वह मनुष्य धनवान्, गौरव से युत और दो या तीन स्त्रियों से युत होकर भी पुत्र-रहित होता है ॥ १ ॥

तृतीयचतुर्थभावगतधनेशफलम्—

धनेशे सहजे तुर्ये विक्रमी मतिमान्गुणी ।
परदाराभिगामी च निश्चलो देवभक्तियुक् ॥ २ ॥

जिसके जन्म काल में तृतीय या चतुर्थ भाव में धनेश बैठा हो वह मनुष्य पराक्रमी, बुद्धिमान्, गुणवान्, पर स्त्री में गमन करने वाला, स्थिर प्रकृति वाला और देवताओं का भक्त होता है ॥ २ ॥

पञ्चमषष्ठभावगतधनेशफलम्—

धनेशे पञ्चमे शत्रौ धनप्राप्तिर्भवेद्ध्रुवम् ।
शत्रुतो वित्तनाशस्तु गुदे चौराद् भवेद्रुजा ॥ ३ ॥

जिसके जन्म काल में पञ्चम या षष्ठ भाव में द्वितीयेश स्थित

हो तो उस मनुष्य को निश्चय करके धन की प्राप्ति होती है, किन्तु शत्रु या चोर से उसके धन का नाश होता है और गुदा-मार्ग में रोग होता है ॥ ३ ॥

सप्तमभावगतधनेशफलम्----

धनेशे सप्तमे वैद्यः परजायाभिगाम्यसौ ।
जाया तस्य भवेद्वेश्या मातापि व्यभिचारिणी ॥ ४ ॥

जिसके जन्म काल में सप्तम भाव में धनेश स्थित हो वह मनुष्य वैद्य तथा पर-स्त्री में गमन करने वाला होता है। उसकी स्त्री वेश्या हो जाती है, और माता भी व्यभिचारिणी होती है ॥ ४ ॥

अष्टमभावगतधनेशफलम्—

धनेशे मृत्युगेहस्थे भूमिं द्रव्यमवाप्नुवात् ।
जायासौख्यं भवेदल्पं ज्येष्ठभ्रातृसुखं न हि ॥ ५ ॥

जिसके जन्म काल में अष्टम भाव में द्वितीयेश बैठा हो तो वह मनुष्य भूमि तथा द्रव्य का लाभ करने वाला स्त्री से थोड़ा सुख पाने वाला और ज्येष्ठ भाई के सुख से रहित होता है ॥ ५ ॥

नवमैकादशभावगतधनेशफलम्----

धनेशे नवमे लाभे धनवान् धार्मिकः पटुः ।
वाल्ये रोगी सुखी पश्चात् यावदायुः समाप्यते ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में नवम वा एकादश भाव में द्वितीयेश स्थित हो तो वह मनुष्य धनवान्, धार्मिक, पण्डित, वाल्य काल में रोग युत, पीछे मरण-काल तक सुखी रहता है ॥ ६ ॥

दशमभावगतधनेशफलम्----

धनेशो दशमे यस्य कामी चापि स पण्डितः ।
वहुदारधनैर्युक्तो सुतहीनोऽपि जायते ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में दशम भाव में धनेश गत हो तो वह

मनुष्य कामी, पण्डित, बहुत स्त्री और धन से युत होने पर भी पुत्र से रहित होता है ॥ ७ ॥

व्ययभावगतधनेशफलम्----

धनेशे व्ययगे मानी साहसी धनवर्जितः ।
विक्रमी चातिमेधावी ज्येष्ठपुत्रसुखं न हि ॥ ८ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादश भाव में धनेश स्थित हो तो वह मनुष्य मानी, साहसी, धन से रहित, पराक्रमी, अतिशय बुद्धिमान्, और ज्येष्ठ पुत्र के सुख से रहित होता है ॥ ८ ॥

लग्नगतधनेशफलम्----

धनेशे च तनौ पुत्री स्वकुटुम्बस्य पोषकः ।
धनवान् निष्ठुरः कामी परकार्येषु तत्परः ॥ ९ ॥

जिसके जन्म काल में लग्न में धनेश बैठा हो तो वह मनुष्य पुत्र युत, अपने कुटुम्बों का पालन करने वाला, धनवान्, निष्ठुर, कामी और दूसरे के काम करने में संलग्न होता है ॥ ९ ॥

इति तन्वादिद्वादशभावस्थितधनेशफलम् ।

## अथ तृतीयेशफलम्

तत्रादौ तृतीयगततृतीयेशफलम्----

तृतीयेशे तृतीयस्थे विक्रमी भृत्यसंयुतः ।
धनयुक्तो महाहृष्टो भुनक्ति सुखमद्भुतम् ॥ १ ॥

जिस जातक के जन्म काल में तृतीय भाव में तृतीयेश स्थित हो तो वह पराक्रमी, भृत्यों से युत, धन से युत, अतिशय हर्षित और सुख भोगने वाला होता है ॥ १ ॥

चतुर्थपञ्चमदशमभावगततृतीयेशफलम्---

तृतीयेशे सुखे खे च पञ्चमे वा सुखं सदा ।

अतिक्रूरा भवेद्भार्या धनाढ्यो मतिमान्महान् ॥ २ ॥

जिस जातक के जन्म काल में चतुर्थ, पञ्चम या दशम स्थान में तृतीयेश स्थित हो तो वह सदा सुखी, अतिशय दुष्टा स्त्री वाला, धन से युत और अत्यन्त बुद्धिमान् होता है ॥ २ ॥

षष्ठभावगततृतीयेशफलम्----

तृतीयेशे रिपौ यस्य भ्राता शत्रुर्महाधनी ।
मातुलानां सुखं न स्यान्मातुल्यां भोगमिच्छति ॥३॥

जिस जातक के जन्म काल में तृतीयेश षष्ठ भाव में स्थित हो तो उसका भाई शत्रु होता है, तथा वह खुद धनी, मातुल के सुख से रहित और मातुली ( मामी ) के साथ सम्भोग की इच्छा करने वाला होता है ॥ ३ ॥

द्वादशनवमभावगततृतीयेशफलम्----

तृतीयेशे व्यये भाग्ये स्त्रीभिर्भाग्योदयो भवेत् ।
पिता तस्य महाचौरः सुसेवी दुःखदः सताम् ॥ ४ ॥

जिस जातक के जन्म समय में द्वादश या नवम भाव में तृतीयेश बैठा हो तो उसको स्त्रियों से भाग्योदय होता है तथा उसका पिता अत्यन्त चोर, दास कर्म करने वाला और सज्जनों को दुख देने वाला होता है ॥ ४ ॥

सप्तमाष्टमभावगततृतीयेशफलम्----

तृतीयेशेऽष्टमे द्यूने राजद्वारे मृतिर्भवेत् ।
चौरो वा परगामी वा वाल्ये कष्टं दिने दिने ॥ ५ ॥

जिस जातक के जन्म काल में सप्तम या अष्टम स्थान में तृतीयेश बैठा हो तो वह राज-दरबार में मृत्यु पाने वाला होता है तथा चोर या दूसरे की स्त्री के साथ सम्भोग करने वाला और

बाल्य काल में कष्ट भोगने वाला होता है ॥ ५ ॥

लग्नैकादशभावगततृतीयेशफलम्—

तृतीयेशे तनौ लाभे स्वभुजार्जितवित्तवान् ।
सुखी कृशो महाक्रोधी साहसी जनसेवकः ॥ ६ ॥

जिस जातक के जन्म काल में लग्न या एकादश भाव में तृतीयेश बैठा हो तो वह अपने भुज-बल से धन पैदा करने वाला, सुखी, दुर्बल, अतिशय क्रोधी, साहसी और दूसरे लोगों का सेवक होता है ॥ ६ ॥

धनभावगततृतीयेशफलम् ----

गुदाभञ्जनकः स्थूलो परभार्याधने रुचिः ।
स्वल्पारम्भी सुखी न स्यात् तृतीयेशे धने गते ॥ ७ ॥

जिस जातक के जन्म काल में द्वितीय भाव में तृतीयेश बैठा हो तो वह गुद मार्ग को भजन करने वाला (लोण्डे बाज), मोटे शरीर वाला, पराई स्त्री तथा पराये धन की अभिलाषा करने वाला, थोड़े में काम को प्रारम्भ करने वाला और सुख से रहित होता है ॥७॥

इति तन्वादिद्वादशभावगततृतीयेशफलम् ।

## अथ चतुर्थेशफलम्

तत्रादौ चतुर्थभावगतचतुर्थेशफलम्----

तुर्येशे तुर्यगे मन्त्री भवेत्सर्वजनाधिपः ।
चतुरः शीलवान् मानी धनाढ्यः स्त्रीप्रियः सुखी ॥१॥

जिस जातक के जन्म काल में चतुर्थेश चतुर्थ भाव में बैठा हो वह राजा का मन्त्री, राजा अथवा चतुर, सुन्दर स्वभाव वाला, मानी, धन से युत, स्त्री का प्रिय और सुखी होता है ॥ १ ॥

पञ्चमनवमभावगतचतुर्थेशफलम्----

तुर्येशे पञ्चमे धर्मे सुखी सर्वजनप्रियः ।

विष्णुभक्तिरतो मानी स्वभुजार्तिविनाशकृत् ॥ २ ॥

जिस जातक के जन्म काल में पंचम या नवम भाव में चतुर्थेश बैठा हो वह सुखी, सब जनों का प्रिय, विष्णु की भक्ति में स्नेही, मानी और अपनी भुजाओं के बल से क्लेश हटाने वाला होता है ॥ २ ॥

षष्ठभावगतचतुर्थेशफलम्----

सुखेशे शत्रुगेहस्थे तदाद्व स्याद्बहुमातृकः ।
क्रोधी वैरी व्यभिचारी दुष्टचित्तो मनस्व्यपि ॥ ३ ॥

जिस जातक के जन्म काल में चतुर्थेश षष्ठ भाव में गत हो तो वह बहुत माताओं से युत, क्रोधी, शत्रुता करने वाला, व्यभिचारी, दुष्ट अन्तःकरण वाला और मनस्वी होता है ॥ ३ ॥

लग्नसप्तमभावद्वयगतचतुर्थेशफलम्----

सुखेशे सप्तमे लग्ने बहुविद्यासमन्वितः ।
पित्रर्जितधनत्यागी सभायां मूकवद्भवेत् ॥ ४ ॥

जिस जातक के जन्म काल में चतुर्थेश सप्तम या लग्न में बैठा हो तो वह बहुत विद्याओं से युत, गुरु, पिता के अर्जित धन को त्याग करने वाला और सभा में गूँगे के समान होता है ॥ ४ ॥

दशमभावगतचतुर्थेशफलम्- --

सुखेशो दशमे यस्य मातृसौख्येन संयुतः ।
धनधान्यसमायुक्तो धर्मे प्रीतिश्च जायते ॥ ५ ॥

जिस जातक के जन्म काल में चतुर्थेश दशम भाव में बैठा हो वह माता से युत, धन-धान्य से युत और धर्म में प्रीति करने वाला होता है ॥ ५ ॥

द्वादशाष्टमभावगतचतुर्थेशफलम्----

सुखेशे व्ययरन्ध्रस्थे सुखहीनो भवेन्नरः ।
पितृसौख्यं भवेदल्पं दीर्घायुर्जायते ध्रुवम् ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में द्वादश या अष्टम भाव में चतुर्थेश बैठा

हो तो वह मनुष्य सुख से रहित, पिता से थोड़ा सुख पाने वाला और दीर्घायु होता है ॥ ६ ॥

तृतीयैकादशभावगतचतुर्थेशफलम् —

सुखेशे सहजे लाभे नित्यं रोगी धनी भवेत् ।
उदारो गुणवान् दाता स्वभुजार्जितवित्तवान् ॥ ७ ॥

जिसके जन्म समय में चतुर्थेश तृतीय या एकादश भाव में बैठा हो तो वह मनुष्य सदा रोग युत, धनी, उदार, गुणवान्, दानी और अपनी भुजाओं से पैदा किया हुआ धन से धनी होता है ॥ ७ ॥

द्वितीयभावगतचतुर्थेशफलम्—

सर्वसंपद्युतो मानी साहसी कुसुखान्वितः ।
कुटुम्बैः संयुतो भोगी सुतेशे च द्वितीयगे ॥ ८ ॥

जिस जातक के जन्म काल में चतुर्थेश द्वितीय भाव में बैठा हो वह सब सम्पत्तियों से युत, मानी, साहसी, पृथ्वी को लेकर सुखी, कुटुम्बों से युत और भोगी होता है ॥ ८ ॥

इति "विमला" व्याख्यायां तन्वादिद्वादशभावगतचतुर्थेशफलम् ।

## अथ पञ्चमेशफलम्

तत्रादौ पञ्चमभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशः पञ्चमे यस्य तस्य पुत्रो न जीवति ।
क्षणिकःक्रूरभाषी च धार्मिको मतिमान् भवेत् ॥ १ ॥

जिसके जन्म समय में पञ्चमेश पञ्चम भाव में बैठा हो उस मनुष्य का पुत्र नहीं जीता है । तथा क्षण मात्र समय को भी अपने काम में लाने वाला, बुरे वचन बोलने वाला, धर्मात्मा और बुद्धिमान होता है ॥ १ ॥

षष्ठद्वादशभावगतपञ्चमेशफलम् —

सुतेशे षष्ठरिःफस्थे पुत्रः शत्रुत्वमाप्नुयात् ।

मृत्युतो भ्रातृपुत्रो वा धनपुत्रोऽथ वा भवेत् ॥ २ ॥

जिसके जन्म समय में पञ्चमेश षष्ठ या द्वादश भाव में बैठा हो उस मनुष्य को पुत्र के साथ शत्रुता या पुत्र की मृत्यु हो जाती है, पुत्र मर जाने के बाद दत्तक या धन देकर पुत्र बनाता है ॥ २ ॥

सप्तमभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशे कामगे मानी सत्यधर्मसमन्वितः ।
तुङ्गस्थिते जनस्वामी भक्तियुक्तैकतेजसा ॥ ३ ॥

जिस जातक के जन्म समय में पञ्चमेश सप्तम भाव में स्थित हो तो वह मानी, सत्य बोलने वाला और धर्मात्मा होता है ।

यदि उच्च स्थान गत पञ्चमेश हो तो भक्तियुत प्रताप से जनों का स्वामी ( राजा ) होता है ॥ ३ ॥

अष्टमद्वितीयभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशे चायुषि वित्ते बहुमित्रो न संशयः ।
उदरव्याधिसंयुक्तो क्रोधयुक्तो धनान्वितः ॥ ४ ॥

जिसके जन्म समय में पञ्चमेश अष्टम या द्वितीय भाव में बैठा हो वह मनुष्य बहुत मित्र वाला, पेट की बीमारी से युत, क्रोध युत और धनवान् होता है, इसमें संशय नहीं ॥ ४ ॥

नवमदशमभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशे नवमे खे च पुत्रो भूपसमो भवेत् ।
अथवा ग्रन्थकर्ता च विख्यातो कुलदीपकः ॥ ५ ॥

जिसके जन्म समय में पञ्चमेश नवम या दशम भाव में बैठा हो उसका लड़का राजा के समान होता है । अथवा ग्रन्थ बनाने वाला प्रसिद्ध और अपने कुल को उज्ज्वल करने वाला होता है ॥५॥

एकादशभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशे लाभभवने पण्डितो जनवल्लभः ।
ग्रन्थकर्त्ता महादक्षो बहुपुत्रो धनान्वितः ॥ ६ ॥

जिसके जन्म काल में पंचमेश एकादश भाव में बैठा हो वह मनुष्य पण्डित, जनों का स्नेही, ग्रन्थ बनाने वाला, अतिशय चतुर, बहुत पुत्र वाला और धन से युत होता है ॥ ६ ॥

लग्नतृतीयभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशे लग्नसहजे मायावी पिशुनो महान् ।
यशोऽपि दीयते नैव किञ्चिद्द्रव्यस्य का कथा ॥ ७ ॥

जिसके जन्म काल में लग्न या तृतीय भाव में पंचमेश बैठा हो वह मनुष्य मायावी, चुगुलखोर, कोई कितना भी उपकार करे उसको यश न देने वाला और द्रव्य तो बिलकुल ही नहीं देने वाला होता है। ७।

चतुर्थभावगतपञ्चमेशफलम्—

सुतेशे मातृभवने चिरं मातृसुखं भवेत् ।
लक्ष्मीयुक्तो सुबुद्धिश्च सचिवश्च गुरुस्तथा ॥ ८ ॥

जिसके जन्म काल में पंचमेश चतुर्थ भाव में बैठा हो वह मनुष्य बहुत काल तक माता से सुख पाने वाला, लक्ष्मी से युत, सुन्दर बुद्धि वाला और राजा का मन्त्री या गुरु होता है ॥ ८ ॥

इति "विमला" व्याख्यायां लग्नादिद्वादशभावगतपञ्चमेशफलम्—

## अथ षष्ठेशफलम्

तत्रादौ रिपुभावगतषष्ठेशफलम्—

षष्ठेशे रिपुभावस्थे स्वज्ञातिः शत्रुवद्भवेत् ।
परज्ञातिर्भवेन्मित्रं भूमौ न चलति ध्रुवम् ॥ १ ॥

जिसके जन्म काल में षष्ठेश षष्ठ भाव में हो तो उसका अपना बन्धुवर्ग शत्रु के समान, तथा दूसरे का बन्धु वर्ग मित्र के समान होता है, और निश्चय करके वह पैदल नहीं चलता है ॥ १ ॥

सप्तमैकादशभावगतषष्ठेशफलम्—

षष्ठेशे सप्तमे लाभे लग्ने वा पशुमान् भवेन् ।

